विराजमान हुए हैं और पुनः पुनः जय जय शब्द का भी संबनाद करता हुआ चिट्ठियों में वा पत्रों में तबही से श्रीपूज्यपाद श्रीमाचार्य्य अमरसिंहजी महाराज ऐसे नाम लिखने लग गया तथा तब ही से श्री पूज्य महाराज चारों ओर ऐसे नाम प्रसिद्ध होगया फिर श्रीमहाराज ने दिल्ली से विहार करके अनुक्रम विचरते हुए १९१३ का चौमास सुनाम नगर में किया सो पूर्ववत् चौमासे में धर्मोद्योत हुआ। फिर चौमासे के पश्चात् श्रीस्वामी शिवदयालजी महाराज की दीक्षा हुई॥

श्री महाराज फिर ग्राम नगरों में धर्मोपदेश देते हुए पटियाला, नाभा, मालेरकोटला, लुधियाना, फलौर, फगवाड़ा, जालंधर, कपूरथला, गुरुका जंडियाला इत्यादि नगरों में जैनमत का प्रचार करते हुए मा गोपालवत् जीवों की रक्षा करते हुए अमृतसर में पधारे सो लोगों की अति विज्ञप्ति होने से१९१४का चौमास अमृतसर में ही करदिया॥

अनुमान उक्त ही वर्ष में—ज्ञाति के ब्राह्मण विश्नचन्द को दीक्षित किया क्योंकि यह विश्नचन्द्र, राय शेठ अम्बीरमल्ल राय शेठ चांदमल्ल जी की भोजन शाला में रसोइये का काम करता था, किन्तु यह चंचल स्वभाव था संयम से पराङ्मुख हो कर आत्माराम जी के साथ ही चलागया था॥

क्योंकि श्री महाराज ने जब इन्हों का अनुचित व्यवहार देखा तब ही स्वः गच्छसे बाह्य कर दिये जिनका स्वरूप आगे लिखेंगे॥

सो अत्यानंद से चौमासा पूर्ण होगया फिर परोपकार करते हुए श्री पूज्य महाराज जीरे शहर में पधार गये पुन लोगों की अति विज्ञप्ति होने से १९१५ का चौमासा भी जीरे नगर में ही करदिया, सो धर्म ध्यान बहुत ही हुआ क्योंकि उस काल में जीरे नगर के सर्व भाई सम्यग्दृष्टि थे॥

फिर चौमासे के पश्चात् श्री महाराज ने राहों, नवांशहर जेजों, बंगा, टोडा, जालंधर, इत्यादि नगरों में परोपकार करके* १९११ का चौमास हुशियारपुर में किया, स्याद्वादरूपी वाणी से भव्यजनों का अन्तः करण पवित्र किया, जो लोग दर्शनार्थ अन्य नगरों के आते थे वह श्री पूज्य महाराज का दर्शन करके स्व जन्म को पवित्र करते थे ॥

जब चौमासा शान्ति, पूर्वक पूर्ण होगया तो भाईयों की अति विज्ञप्ति से बांगर देश की ओर विहार कर दिया ग्राम नगरों में परोप कार करते हुए १९१७ का चौमास सुनामनगर में किया चौमासे में पूर्ववत् उद्योत हुआ ॥

फिर श्री पूज्य महाराज चौमासे के पश्चात् ग्राम नगरों में धर्मोप देश करने लगे।

किन्तु उन दिनों में श्री स्वामी रामबक्षजी महाराज वा विलन चन्द्रादि साधु यमुना पार के क्षेत्रों में विचरते थे ॥

अपितु आत्मारामजी मदद्रपुर से आकर इन्द्रप्रस्थ में स्थित था जो श्रीरामबक्ष जी महाराज के दर्शन करने का अभिलाषी था क्योंकि श्रीरामबक्षजी महाराज श्रुत विद्या में परिपूर्ण व क्रिया में अति शोभन थे सो आत्माराम जी श्रुत विद्या के पढ़ने वास्ते इनके पास ही आगये सो स्वामी जी ने प्रेमपूर्वक † श्रुत विद्या का दान दिया ॥

---

* संवत् १९१४-१५-१६। १७—म जो की दीक्षा हुई है किन्तु आगे पंच मूर्ति के नियम के कारण से हो नहीं लिखा है, क्योंकि बहुत से दीक्षा पत्र विलनचन्द्रादिकों के ही नाम थे ॥

† आत्मारामजी के जीवन चरित्र में लिखा है कि १९१८ का चौमासा के पश्चात् आत्मारामजी ने रामबक्ष विलनचन्द्रादि साधुओं

और श्री पूज्य महाराज ने बहुत से भव्य जीवों को सन्मार्ग में स्थापन करके १९१८ का चौमासा पटियाला में करदिया। सो चौमासा में लाला शिशुराम (श्री कृष्णदास) नागरमल्ल, वल्लभमल्ल, करोडा लाला काशीराम, दीवान, लाला घनैयामल्ल, इत्यादि भाईयों ने जैन धर्म का परमोद्योत किया फिर श्री पूज्य महाराज चौमासे के पश्चात् ग्राम नगरों में धर्मोपदेश देने लगे अनुक्रम विचरते हुए दिल्ली में पधारे जिन वाणी का प्रकाश किया लोग व्याख्यान सुन के परमानन्द होते थे फिर चौमासा की विज्ञप्ति करने लगे किन्तु श्री महाराज जयपुर को ओर विहार कर गये ॥

तब श्री महाराज जयपुर में पधारे तो नगर में परमोत्साह उत्पन्न हो गया चौमासा की विज्ञप्ति होने लगी तो स्वामी जी ने १९१९ का चौमासा जयपुर में ही कर दिया ॥

धर्मवृद्धि अतीव हुई अपितु चोमासा में ही स्वामी गणेशदास वा स्वामी जयचन्द्र जी को श्रीपूज्य महाराज ने दीक्षित किया। क्योंकि श्री महाराज जी का ऐसा वैराग्य मय उपदेश था कि भव्यजन सुनते ही संसार मार्ग से भयभीत होने हुए दीक्षा के लिए उद्यत हो जाया करते थे पुनः दीक्षित होकर मुक्ति पथ की क्रिया के साधक बनते थे। किन्तु श्री महाराज चौमासा के पश्चात् अनुक्रम विहार करते हुए पुनःदिल्ली में ही विराजमान हो गये। तब ही धर्म के प्रकाश करने हारे पाखड मार्ग उत्थापक तीन पुरुष दीक्षा के लिए दिल्ली में ही उपस्थित हुए

---

को आचारांग सूत्र, अनुयोग द्वार सूत्र, जीवाभिगमादि सूत्र पढाये। सो यह निकेवल अनुचित लेख है क्योंकि परम पंडित श्री स्वामी राम बक्सजी महाराज से आत्माराम जी विद्या पढते थे और स्वामी जी की सहायता से पंजाब देश में विचरना चाहते थे ! परंतु चर्चाचन्द्रोदय भाग तृतीय के पृष्ठ २७ वें पर लिखा है कि, आत्माराम जी का बहुधा यह स्वभाव ही था कि दूसरे को दोष देना इत्यलम् ॥

जैसे कि मोलापतिराय जी। धर्मचन्द्र जी, दुलेरमल्ल जी, इन्होंने भी महाराज से विज्ञप्ति करी की हमको दीक्षा प्रदान करो तब श्री महाराज ने तीनों को ही दीक्षित करके श्री स्वामी रामबक्ष जी महाराज के शिष्य कर दिये किन्तु *श्री धर्मचन्द्र जी महाराज की बुद्धि परम

---

* स्वामी जी का जन्म १८०५ माघ मास शुक्लपक्ष १३ बुधवार का था स्वामी जी की जन्म कुण्डली से यही सिद्ध होता है कि यह महात्मा जी परम पण्डित वैराग्य रूप थे ॥

जन्म कुंडली इदम्



चलन चक्र मिदं



तीक्ष्ण थी जिस करके अल्पकालमें ही पंडित की उपाधि से विभूषित होगये। जिन्हों ने अनेक वार आत्माराम की कुयुक्तियोंका खण्डन किया था बहुत से भव्यजीवों के हृदय कुयुक्तियों करके आ विह्वल होगये थे तिन की कुयुक्तियों का नाश करके तिन के हृदय रूपी कमल में सम्यक्त्वरूपी सूर्य्यस्थापन किया था॥

क्योंकि आत्माराम जी का अनुचित भाषणकरने का अभ्यास कुछ न्यून नही था फिर प्राग्वत् ही लेख लिखते थे जैसे कि॥

आत्माराम जी के जीवन चरित्र के—४४ वे पृष्टोपरि लिखा है कि–रामबक्ष जी ने आत्मारामजी से आधीनता के साथ प्रार्थना करी कि आप इस मुलक पंजाब में आगये हैं और मेरे गुरु मारवाड़ को चले गये हैं इस वास्ते आपने इस पंजाब देश में जोर लगा कर अबोध मत की जड़ काटते रहना इत्यादि सो यह उक्त लेख निकेवल असत्य है क्योंकि उन दिनों में आत्मारामजी श्रीस्वामी रामबक्षजी महाराज की सहायता से पंजाब देश में फिरना चाहते थे स्वामीजी से विद्या अध्ययन करते थे किन्तु स्वाभाविक गुण त्यागना दुष्कर है॥ —

इसी वास्ते चतुर्थस्तुति निर्णय शंकोद्धार के पृष्ट ५ पर लिखा है कि त्यारेस्यां श्रीअमरदायादना साधर्मी तथा श्रीसघना श्रावकों ना मुख थी वार्ता सांभली के आत्माराम जी ने उत्सूत्र भाषण करवामां तथा बोली ने फरीजवामो कांशो विचार नथी ने अहंकार मूं पूतलुं छैते अमेंसारी पेठे जाणीए छीए, इत्यादि यह लेख तपगच्छाधिपति का ही है किन्तु श्री महाराज ने प्रथम ही मालेरकाटले म भाईयों को कह दिया था कि–इन क्रियाओं से यही सिद्ध होता है कि यह बालक धर्म पथ में विघ्न करेगा सो वैसे ही होने के चिन्ह दिखने लगे। क्योंकि विक्रमाब्द १८—१९—२० के—अनुमान में पूर्व कर्मो के प्रयोग से अर्हत् भाषित सिद्धान्तों में आत्मारामजी को अश्रद्धा होने लगी मुनिवृत्तों से अरुचि हुई मिथ्यामोहनीकेबल से ऐसी भावनायें उत्पन्न हुई कि मूर्त्तिपद

गर्यो में हानि होगई जैसे कि। जैन शास्त्रों में श्वेत वस्त्र धारण करने की आज्ञा है किन्तु आत्मारामजी को आज्ञा पीताम्बर धारने की हो गई। जैनशास्त्रों में मुखपत्ति नामसे लिखी है जिस का अर्थ ही यह है कि जो सदैव ही मुखके साथ लगी रहे तिसका ही नाम मुखपत्ति है। किन्तु आत्मारामजी ने यही मन में निर्णय किया कि मैं तो हाथ में मुख पत्ति को रक्खूगा। तथा जैनशास्त्रों में मूर्त्तिपूजा का किञ्चिन्मात्र भी कथन वा विधान नहीं है अपितु आत्मारामजी ने यही विचार किया कि अब लोग कुछ जागने लगे हैं फिर भी इन लोगों को एक महान् भ्रम में गेरना चाहिये अर्थात् सूत्रों में जिस वस्तु का विधान नहीं है, उस बात का ही उपदेश करना मुझ योग्य है इसी वास्ते आत्मारामजी ने मोहनी कर्म की प्रबलता से अजीव पदार्थ में जीव की श्रद्धा करली ॥

और महात्मा आत्मारामजी के लेखों से यह भी सिद्ध होता है कि आत्मारामजीने विचार किया कि जैन सूत्रों में कहीं भी असत्य भाषण करने की आज्ञा नहीं है किन्तु अब किसी अन्ययुक्ति से काम करना चाहिये

इसीवास्ते आत्माराम जी सम्यक्त्वशल्योद्धार के पृष्ठ २५१में पर लिखते हैं कि-अपवाद मार्गमाश्रित्य वोल्याजी आज्ञापनाछे, इत्यादि दोनों में अन्यनी इत्यन्न हुई किन्तु यह बातों के आत्मारामजी के अन्तःकरण में भी अपितु व्यवहार शुद्ध रखा हुआ था सं० १९३०का चौमासा आत्मा रामजी ने आगरे शहर में श्रीमान् पं० रत्नचन्द्र जी के पास किया था विद्याऽध्ययनार्थे फिर बहुतसूत्र वा संस्कृत भाषा के व्याकरणादि पढ़ कर चौमासे के पश्चात् विहार किया किन्तु वर्तावव्यवहारस्य से विरुद्ध नहीं करते थे। जैसे कि आत्माराम जी के जीवनचरित्र के ४८वे पृष्ठ पर लिखा है कि श्रीमान् रत्नचंद्र जी ने आत्माराम जी को यह शिक्षा दी कि एक तो श्री जिन प्रतिमा को कभी भी निन्दा नहीं करनी १। दूसरा वेशबदलने बिना धारा हाथ कभी भी शास्त्र को नहीं लगाना २। और तीसरा अपने पास सदा दंडा रखना ३ मैंने तुम का श्री जैनमत का सारटसार बताया है तथा मुखपत्ती २५० वर्ष तक तक रहनेवालों न

मुखपती बांधी है और तेरे पट्टों में अनुमान दोसौ (२००) वर्ष से बांधनी शुरु की है, यह ढूंढकमत अनुमान सवा दो सौ २२५ वर्ष से बिना गुरु अपने आप मनःकल्पित वेषधारणकरके निकाला गया है, इत्यादि यह लेख असमञ्जस हैं क्योंकि आ प्रथम लेख प्रतिमा विषय लिखा है कि प्रतिमा कि निंदा न करनी इस लेख में हम भी सम्मत हैं, इस से यह भी सिद्ध होता है कि आत्माराम जी प्रथम प्रतिमा की निंदा करते होंगे तभी तो उन्होंने शिक्षा दी कि मुनिजनों को क्या आवश्यकता है। कि जड़ की निन्दा करें किन्तु जो लोग प्रतिमा को अर्हत् की सदृश मानते हैं पुनःजड़ में जीवता की संज्ञा धारण करते हैं पूजा की सामग्री से उसे प्रसन्न करते हैं इसलिये मंदिर की प्रतिष्ठा करते हैं अथवा उसके सम्मुख वादित्र बजाते हैं इत्यादि क्रियायें मिथ्यात मार्ग को पुष्ट करती हैं इस प्रकार महात्मा जन उपदेश करते हैं न तु निंदा। सो यदि आत्मा राम जी के आशयानुसार प० रत्नचंद जी का आशय होता तो उनके शिष्य (उनकी सम्प्रदाय के) स्वामी ऋषिराज जी सत्यार्थ सागरादि ग्रंथ काहेकों बनाते जिस में मूर्तिपूजा की जड़ काटी है। अर्थात् मूर्तिपूजा का युक्ति वा शास्त्रानुकूल निषेध किया है इसलिये आत्मारामजी का प्राग्लेख प्रथम शिक्षारूप कल्पित है। दूसरा लेख लिखा है कि—स्वामी रत्नचंद जी ने कृपा करी कि—पेशाब करके बिना हाथ धोये कभी भी शास्त्र को नहीं लगाना, मित्रगण! आप स्वयं विचार करें कि जब उक्त कार्य्य आत्माराम जी करते होंगे तभी तो प० जी ने शिक्षा दी है। और इस लेख से यह तो स्वतः ही सिद्ध है। स्थानक वासी महात्माजन आत्मा रामजीका पुन पुनः शिक्षा करते थे ऐसा काम मत किया करो। क्योंकि जिस शास्त्र में आत्माराम जी आना चाहते थे वा जिस शास्त्र के ग्रन्थ भी पढे थे उस शास्त्र में उक्तकार्य्य अयोग्य नहीं बतलाया है।

उदाहरण श्री प्रतिक्रमण सूत्र श्रावक भीमसिंहमाणक के द्वारा प्रकाशित हुआ जो सम्वत् १९५१ माघवदी १३ मोह मयी में। तिस ग्रंथ के ५७९ वे पृष्टोपरि यह गाथा लिखी है जैसे कि ॥

- खुइमे भत्तोसफलाइ साइमेसुंठिजीरअजमाइ
महुगुडतंबोलाईं अणाहारेमोयनिंबाई ॥ १४ ॥

जिस के मध्य में यह लिखा है कि गो से ले कर सर्व आदि के अनिष्ट मूत्र उपवासादि कृत्यों में पाने कल्पते हैं क्योंकि अर्हन् के मत में उपवास में *चातुराहार का नियम है किन्तु मूत्र अणाहार है ॥

तथा और भी देखिये—श्राद्ध दिन कृत्य १८७६ ई० बनारस जैनप्रभा करप्रेस का प्रकाशित हुआ जिस के ३६ वें पत्रोपरि लिखा है कि—श्रावक साधु को दो प्रकार का पात्र देवे। एक तो आहार का पात्र। दूसरा प्रस्राव का पात्र २ इति वचनात् अब सुज्ञजन विचार करेंगे कि—जब संवेगी मुनि प्रस्रावका पात्र रखते हैं। तथा जब वे विहारादि क्रिया करते हैं तिस समय वे क्या करते होंगे। क्योंकि आहार के पात्र के साथ प्रस्राव के पात्र का स्पर्श कराते हैं या नहीं यदि कहोगे हम प्रस्राव का पात्र नहीं रखते हैं तो आप अपने पर्वाचार्यों से विरुद्ध हुए। यदि कहोगे हम आज कल नहीं रखते हैं। तो हम कहते हैं आप के बड़े पूर्व रखते थे क्योंकि तभी तो श्रावक को प्रस्राव का पात्र देने की आज्ञा लिखी है। यदि कहोगे यह लेख हमको अप्रमाण है। तो हम कहते हैं जो इन ग्रंथों में पूजा की विधि के अर्थ कल्पित लेख लिखे हैं तो उनको प्रमाणिक क्यों मानते हो ॥

यदि कहोगे हम आहारादि के पात्र से स्पर्श नहीं कराते। तो यह वार्ता ही असंभव है क्योंकि। पात्रों का समूह तो आप एक ही हाथ में रखते हैं ॥

---

* चतुराहार यह हैं। अन्न १ पानी २ खाद्यमफलादिखापकामादि स्वाद्यमचूर्णादि ॥ ४ ॥

तीसरा लेख आत्माराम जी का यह है कि। पंडितरत्नचन्द्र जी ने कहा कि दंड हाथ में रखना सो यह भी कथन अयौक्तिक है क्योंकि—यदि पं० रत्नचन्द्र जी की दंड रखने की श्रद्धा होती तो उनके गच्छ में यह प्रथा अवश्य ही चल पड़ता किन्तु उनके गच्छ में उक्त श्रद्धा का प्राय सर्वथा अभाव है क्योंकि वृद्ध रोगी के लिये सूत्र में दंड कहा है अपितु सर्व के लिये नहीं क्योंकि जब अर्हत् के मत में रजोहरण का दंड बिना वस्त्र के वेष्टन किये रखना नहीं कल्पता है कि कोई जीव भय न पावे तो भला दंड की आज्ञा सदैव काल के लिये कैसे संभव होसक्ती है किन्तु संवेगी लोकदंड से जो काम लेते हैं उसका उदाहरण से निश्चय कर लीजिये यथा । श्रीगणावच्छेदिक श्री ५ गणपतिरायजी महाराज श्रीस्वामी जयराम जी महाराज श्रीस्वामी शालिग्राम जी महाराज इणाने पञ्च का चतुर मास १९५१ का अंबाले नगर में था। उस काल में ही चंदनविजय नामक पच संवेगियों का भी चौमासा अंबाले में ही था। तो एक दिन की बात है कि एक संवेगी हाथ में दंड लिये जारहा था तो एक मार्ग मे महिष खड़ी हुई थी तो उस वृद्धी ने बड़े ही बल के साथ एक दंड महिष के मारा तो महिष दंड खाते ही भाग गई मार्ग स्पष्ट हो गया तो जब संवेगी महाशय ने पीछे का देखा तो दो साधु वीरशासन के दृष्टि गोचर हुए तो वह दंडी भी शीघ्र २ चलके भाग गया ॥

अब पाठकगण अवश्यमेव ही विचार करेंगे कि संवेगी लोग दंड से इत्यादि काम लेते हैं किन्तु यह लोग संवेग पथ से भी पतित हैं क्योंकि इनके ग्रंथों मे १ एक संवेगी को पंच दंड रखने की आज्ञा है परन्तु यह लोग एक दो दंड रखते हैं यथा आचारदिनकृत्य ग्रंथ के ३१वें पत्र को पढ़ो ॥ पंच दंड विचाराधिकार ॥

आगे जीवन चरित्र में लिखा है कि—हमारे बड़ों ने १५० वर्ष से मुख पर मुखपती बांधी है तेरे बड़ों ने २०० वर्ष से मुखोपरि मुख-

पत्ती बांधी किन्तु यह ढूंढकमत बिना गुरुके मनःकल्पित बिना गुरु के निकाला गया है इति वचनात् ॥

समीक्षा—सो यह लेख भी आत्माराम जी की बुद्धि का परिचय खूब देता है क्योंकि यदि प० रत्नचन्द्र जी महाराज की उक्त श्रद्धा होती तो वह शीघ्र मुखपत्ती मुख से उतार डालते तथा अपने शिष्यों को सदैव ही उक्त उपदेश दिया करते सो तो उन्होंने नाही उक्तउपदेश दिया है और न अपने मुख से मुखपत्ती उतारी है सो इससे सिद्ध हुआ कि आत्माराम जी सत्य से पराङ्मुख ही रहते थे ॥

प्रिय पाठकवृन्द्—आत्माराम जी का ही मत जिन शासन से विरुद्ध अल्पकाल से उत्पन्न हुआ है जिस का स्वरूप आगे लिखेंगे किन्तु यह श्री जैन श्वेताम्बर स्थानक वासी ही जैन श्री श्रमण भगवत् वर्द्धमान स्वामी से अद्यावि पर्यन्त अव्यवच्छिन्नता से चले आये हैं हां यह अवश्य ही मानना पड़ेगा कि किसी काल में अधिक किसी काल में स्वल्प होते आए हैं मुहपत्ती मुखपर बांधना येही जैनधर्म का लिङ्ग है तथा सर्व विद्वानों ने जैनमत का वेष यही लिखा है—जैसे शिवपुराण आदि ग्रंथों में यह सर्व प्रमाण शास्त्रार्थ *नाभा तथा सपगी मुखमर्दन में प्रकाशित हो चुके हैं । इसी वास्ते यहां पर नहीं लिखे ॥

किन्तु केवल दो प्रमाण ही दिग् दर्शन मात्र लिखते हैं—जैसे कि चतुर्थ स्तुति शंकोद्धार के प्रथम परिच्छेद के पृष्टपन्नोपरि लिखा है कि सम्वत १९५० मी सालमां आत्मारामजी महमदावाद मा समाचार छापामां व्याख्यान के अवसरे मोहपत्ति बांधवी हम अच्छी जानते हैं पण कोई कारण से नहीं बांधते हैं ॥

---

* नाभा शहर में राजसभा के मध्य में श्री स्वामी उदयचन्द्र जी महाराज के सम्मुख सवेगी वल्लभ विजय जी पराजय प्राप्त कर चुके हैं सो उक्त चर्चा का सारा स्वरूप शास्त्रार्थ नाभा नामक पुस्तक प्रकाशित हो चुका है ॥

## ॥ पहेबुं कपाडयुं त्यारे विद्याशालानी बेठकना

भावकोप आत्माराम जीने पूला साहेब मार्प मोहपत्ति पाधवी कहो आपोछो तो बांधवावेम नथी त्यारें आत्माराम जी एतेने पोतानारागि करवाने कहा के हम ईहां से विहार करके पीछे बांधेंगे। इत्यादि प्रिय गण। जब आत्माराम जी व्याख्यान के समय मुहपत्ति बांधनी अच्छी जानते हैं तो इससे सिद्ध हुभा कि जो पुरुष सदैव ही मुखोपरि मुह पत्ती बांधते हैं व जिनाज्ञानुकूल काम करते हैं क्योंकि जिन लिङ्ग होने से। तथा गुजरात देश में प्राय बूटेरायजी की सम्प्रदाय के बिना शेष सर्व संवेगी लोग मुहपत्ती बांध के व्याख्यान करते हैं तथा कितनेक सवेगी लोग अपने आपको साधु नहीं मानते हैं सो यह अच्छे हैं क्योंकि वह असत्य भाषण से बचाव करते हैं सो आत्मारामजी के कथन से ही मुहपत्ति सिद्ध है मुखोपरि बांधनी। तथा साम्प्रति काल के विद्वान् भी जैनमत का भेष मुहपती करके मुख बांधना ऐसे मानते हैं देखिये जगत् प्रसिद्ध सरस्वती पत्र। एप्रिल १९११, भाग १२ संख्या ४ ॥ संपादक महावीर प्रसाद द्विवेदी—इंडियनप्रेस—प्रयाग से जो प्रकाशित होता है। तिसके २०४ पत्रोपरि सप्तदशाचार्यों का चित्र दियागया है जिस में द्वादशमा चित्र श्रीआदिनाथ ( ऋषभदेव ) भगवान् का है तिस चित्रोपरि मुखपती मुह पर बांधी हुई है अर्थात्—श्रीऋषभदेव भगवान् के चित्र के मुखोपरि मुखपत्ती बांधी हुई है ऐसे चित्र जैनमत का दिखाया गया है। सो पाठकवृन्द! जब पर मत वाले भी जैनमत का भेष मुखोपरि मुहपत्ती बांधना मानते हैं और श्री जैन श्री उत्तराध्ययन सूत्र, श्री भगवती सूत्र श्री प्रश्न व्याकरण सूत्र, श्रीनशीथ सूत्र, इत्यादि सूत्रों में भी मुनि का चिन्ह मुहपत्ती माना है तांते आत्माराम जी का लेख मुहपत्ती विषय हठ है। तथा पण्डित रत्नचन्द्र जी की श्रद्धा यदि आत्माराम जी के लिखे अनुसार होती तो उनके बनाये मोक्ष मार्गादि ग्रन्थों में यह श्रद्धान् अवश्य ही पाया जाता

किन्तु उनके बनाये ग्रंथों में उक्त श्रद्धा का लेश भी नहीं है बल्कि भी मान् पंडितजी महाराज के हाथ का लिखा हुआ एक हमारे पास जीर्ण पत्र है जिस में देव गुरु धर्म के विषय में लेख लिखा है। यह सम्यग्जीवों के दृष्टान्तार्थ जैसे लेख है वैसे ही (प्रतिरूप) (नकल) लिखा जाता है जिसको पढ़के भव्यजन स्वयमेव ही मालूम कर लेंगे कि श्रीपं॰रत्नचंद्रजी महाराज का क्या आशय था॥अथ देवगुरु धर्मनी चर्चा लिखीय छै।—

१—देवसम्यकदृष्टि के मिथ्यादृष्टी।

२—देव ज्ञानी के अज्ञानी।

३—देव सम्वरी के असंवरी।

४—देव प्रत्याख्यानी के अप्रत्याख्यानी।

५—देव संजती के असंजती।

६—देव वृति के अवृति।

७—देव एकेन्द्री के पंचिन्द्रि।

८—देव त्रस के स्थावर।

९—देव मनुष्य के तिर्यंच।

१०—देव सागार के अणागार।

११—देव सूक्ष्म के बादर।

१२—देव परिग्रहधारी के अपरिग्रहधारी।

१३—देव आहारिक के अणाहारिक।

१४—देव मापक के अमापक।

१५—देव वीतरागी के सरागी।

१६—देव म्हाण पुप्पविलेपण भोगी के अभोगी।

१७—देव ८ मास ४ मास विहारी के अविहारी।

१८—देव चौयेआरे के पंचमे आरे।

१९—देव शास्त्रश्रोता के अश्रोता।

२२—देव सर्वज्ञ के असर्वज्ञ ।

२३—देव ८ कर्म संयुक्त के ४ कर्म संयुक्त ।

२४—देव सण्णी के असण्णी ।

२५—देव ४ प्रजा के ३ प्रजा ।

२६—देव १० प्राण के चार प्राण ।

२७—देव मुक्तगामी के ससारगामी ।

२८—देव १३ गुणस्थाने के चौथे गुणस्थाने ।

२९—देव शुक्ल लेशी के अलेशी ।

३०—देव पुरुष वेद स्त्री वेद के नपुंसक वेदी ।

३१—देव उपदेश देवे के न देवे ।

३२—देव रोमाहारी के कवलाहारी ।

३३—देव कृत गढ के अकृत गढ ।

३४—देव मुक्त के अमुक्त ।

## गुरु ।

१—गुरु हिंसक के अहिंसक ।

२—गुरु सत्यवादी के असत्यवादी ।

३—गुरु अदत्तभाक्षी के दत्तभाक्षी ।

४—गुरु कनक कामनी के त्यागी के अत्यागी ।

५—गुरु परिग्रहधारी के अपरिग्रहधारी ।

६—गुरु प्रतिबंधक के अप्रतिबंधक ।

७—गुरु धर्मोपदेशी के हिंसा उपदेशी ।

८—गुरु आश्रवी के अनाश्रवी ।

## धर्म्म ।

१—धर्म जीव हिंसामें जीवदया में ।

२—धर्म ज्ञानमें के अज्ञान में ।

३—धर्म दर्शनमें के अदर्शन में।
४—धर्म चारित्र में के अचारित्र में।
५—धर्म आस्रव में के सम्वर में
६—धर्म निर्जरामें के बंधमें।
७—धर्म १२ भदी तपस्यामें के अतपस्या में।
८—धर्म भगवान् की आज्ञामें के आज्ञाबाहिर॥

पाठकगण ! यह सर्व पं० जीके हाथ के लिखे हुए पत्र की नकल है आप स्वयं विचारें कि आत्माराम जीके लेख का कितना अन्तर है इससे सिद्ध होता है कि आत्माराम जी ऋजु प्रकृति नहीं थे किन्तु हठ धर्मी थे।

इस वास्ते चतुर्थ स्तुति निर्णोद्धार के २८५ वें पृष्टोपरि लिखा है कि केमके आत्माराम जी आनन्द विजय जीने समझाया मैं भी जो कदाच महा विदेह क्षेत्र थी केवली भगवान आवेंद बोतो संमव तो न थी इत्यादि सो पूर्व कर्मों के फल से आत्माराम जीके चित में अनेक संशय उत्पन्न हुए जो कि यथा स्थान पर दिखलाये जायेंगे अपितु श्री पूज्य महाराज जीने १९२० का चौमासा दिल्ली में ही कर दिया सो धर्मोद्योत अतीव ही हुआ॥

सो चौमासा के पश्चात् श्रीमान् महाराज अनुक्रम से विहार करते हुए नाभा शहर में पधारे सो नाभा नगर में अतीव चौमासा की विज्ञप्तिहुई सो ओसवाल या अग्रवाल भाइयों के अति आग्रह से १९२१ का चौमासा नाभा नगर में ही कर दिया ! अबपाठकों को यह भी दिखलाते हैं कि पूर्व कर्मोदयसे आत्मारामजी की श्रद्धा पश्चावश्यक से भी विषम होगई क्योंकि श्री भगवन् वर्द्धमान स्वामी से अद्यापि पर्यन्त षड्आवश्यकादागमुक्त जो आवश्यक क्रियानुष्ठान चला आता है उसको भी मिथ्या समझने लगे किन्तु जो कल्पित आवश्यक और

मिश्रत भाषायुक्त मूर्त्तियों को धंदमा रूप रस में रुचि पढ़ने लगी क्योंकि श्री भगवन् की अर्द्धमागधी भाषा है।

यथा—श्री समवायांगजी सूत्र स्थान ३४।

सूत्र-अद्धमागधीए भासाए धम्ममाइखति २२ सावियाण अद्धमागधी भासा भासिज्जिमाणिते सिंसव्वेसिं आयरियमणा रियाण दुप्पय चउप्पयमिय पसु पक्खिसरिसिवाण अपणो हित सिवसुहदाए भास ताए परिणम्मई ॥ २३ ॥

अस्यार्थः—श्रीसमवायांग जी सूत्र के ३४ वें स्थान के। २—२३ वें सूत्रमें यह लिखा है कि श्री भगवान् की अर्द्ध मागधी ही भाषा है अर्थात् भगवन् अर्द्ध मागधी भाषा में ही धर्म कथा कहते हैं सो वह भाषा आर्य अनार्य द्विपाद चतुर्पाद मृग पशुपक्षि सर्पादि सर्व जीव अपनी अपनी भाषामें ही समझ जाते हैं।

तथा प्रज्ञापण सूत्र के प्रथम पद में ऐसे कथन है :—

सूत्रम्- सेकित भासायरिया, भासाय रिया अणेगविहापणत्ता तज्जहा जेण अद्धमागहायभासाए भासति जथण बंभीलिवीपवत्तई बंभीणलिविए अठारसलविहेलेह विहाणे प०त० बंभी १ जवणालिया २ दोसा ३ पुरिया ४ खरोट्टी ४ पुक्खरमारिया ६ भोगवइया ७ पहाराइया उय ८ अतक्खरिया ९ अक्खर-पुठिया १० वेणइया ११ णिण्हइया १२ अंकलिवी १३ गणितलिवी १४ गंधव्वलिवी १५ आदंशलिवी १६ माहेसरी १७ दामिलीपोलवी १८ सेतभासाय रिया ॥

अस्यार्थः—शिष्य प्रश्न करता है कि हे भगवन् आर्य्य कौन हैं ? गुरुउत्तर देते हैं कि हे शिष्य आर्य्य के अनेक भेद हैं किन्तु जो अर्द्ध मागधी भाषाभाषण करते हैं वे आर्य्य हैं और जो *ब्राह्मीलिपी के अष्टादश भेद हैं ब्राह्मी लिपी के साथ ही अर्द्ध मागधी भाषा का प्रयोग होता है वेभी आर्य्य हैं ।

तथा श्री विवाह प्रज्ञप्ति सूत्र के पञ्चम शतक के चतुर्थोदेश में यह सूत्र है ।

यथा–देवाण भंतेकयराए भासाए भासति कयरावा भासा भासिज्जमाणी विस्ससति गोयमा देवाण अद्धमागहाए भासाए भासति सवियण अद्ध मागहा भासा भासिज्जमाणी विस्ससति ।

इतिवचनात् ॥

अस्यार्थः—श्री गौतम प्रभु श्रीभगवन् श्रीवर्द्धमान स्वामी से पूछते हैं कि हे भगवन देवते कौनसी भाषा भाषण करते हैं तथा कौनसी भाषा भाषण की हुई देवतों को प्रिय लगती है ? तब भगवान् उत्तर देते हैं कि हे गौतम देवते अर्द्ध मागधी भाषा भाषण करते हैं यही भाषा भाषण की हुई देवतों को प्रिय लगती है ?

तथा हंटर साहिब अपने रचे संक्षिप्तहिंदुस्तान के इतिहास में लिखते हैं कि हिंदुस्तान् की मूलभाषा पुराणी प्राकृत है तथा रुद्र प्रणीत काव्यालंकार की टिप्पणी करने वाले लिखते हैं कि प्राकृतभाषा सब भाषाओं से प्रथम है ?

---

* यह अष्टादश ब्राह्मी लिपिके भेद किसी स्थान पर सविस्तर लेख देखने में नहीं आये हैं इसलिये नहीं लिखे हैं मूल सूत्र में तो केवल नाम ही हैं

तथा हिंदुस्तानका इतिहास इश्वरप्रसाद एम०ए० भी सर्व भाषाओं से पुराणी सर्व भाषाओंकी माता *प्राकृत ही है अर्थात् सर्व भाषा प्राकृत से निकली हैं ऐसे लिखते हैं तथा चंड व्याकरणका वृत्ति कर्त्ता यूरोपियन विद्वान् भी पूर्ववत् ही लिखता है सो यह मागधी भाषा अनंत अर्थ की सूचक है इसीवास्ते गणधर देवोंने आगम प्राकृत वा मागधी भाषा में ही रचे हैं और आवश्यक क्रियायें भी मागधी भाषा में ही रची हैं। किन्तु जो तपागछियों का आवश्यक है वे सर्व मागधी भाषा में नहीं है अपितु संस्कृत ! प्राकृत, मारवाडी, गुर्जर इत्यादि मिश्र भाषा में हैं सो इसीवास्ते यह गणधर कृत विदित नहीं होता ॥

फिर श्री अनुयोग द्वार जी सूत्र में षडावश्यक के विषय में यह गाथा लिखी है :—

यथा —सावज्ज जोगविरई उक्कीतण गुण वउ पडिवत्ती खलियस्स निंदण वण तिगिच्छं गुण धारणाचेव?

भावार्थ —आवश्यक सूत्र का सावद्य योग निवृत्ति रूप प्रथमाध्याय है १। चतुर्विंशति देवकी स्तुति रूप द्वितियाध्याय है २। गुणवतों को वंदना रूप तृतियाध्याय है ३। पाप से प्रतिक्रम रूप चतुर्थाध्याय है ४। पाप की आलोचना रूप पञ्चमाध्याय है ५। प्रत्याख्यान रूप षष्ठमाध्याय है ६। सो यह सर्व अध्ययन विद्यमान हैं किन्तु संवेगी लोगोंने षडावश्यक में मनः कल्पित चैत्य वंदना स्थापनाचार्य्य शांतादि देवतों की स्तुतियें लिख धरी हैं !

* हिन्दी भाषा की उत्पत्ति नामक पुस्तक में सम्पादक सरस्वती पत्र महावीर प्रसाद द्विवेदी जी भी प्राकृत भाषा को बहुत ही प्राचीन लिखते हैं ॥

सो आत्माराम जीकी श्रद्धा सनातन पड़ावश्यक से भी विषम हो गई मनः कल्पित आवश्य को परि श्रद्धा दृढ होगई।

अब आत्माराम जी मालेरकोटले में आए तो विद्दमचन्द्रादि साधुओं को भी सम्यक्त्व से पतित किया क्योंकि इसी वास्ते सूत्रों में लिखा कि (कुसंग कथा कथा नहीं अकार्य करता) अर्थात सर्व ही अनर्थ इसी से होते हैं किन्तु जो आत्मारामजी के जन्म चरित्र में या लिखा है कि विद्दमचन्द ने पेशाब से हाथ धोए आत्माराम जी ने बस की यहकिय ग॥

प्रियपाठकगण! यह सर्व असमंजसही लेख हैं! क्योंकि आत्माराम जी का यह बहुधा ही स्वभाव था कि अपना दोष पर के शिरधरना इत्यर्थ॥ और यह प्रथा संवेगी लोगों में अब तक भी प्रचलित है किन्तु इस का प्रमाण आगे लिखेंगे अपितु यह संवेगी लोग प्रायः असत्य लिखने से किञ्चित् भी भय नहीं करते देखिये सच्चा सम्यक्त्वोदय भाग तीसरा पृष्ट १२ पंक्ति ७ पर संवेगी साधु जी के जितने पत्र हमारे गुरु महाराज के पास आये सब झूठ लेखों से सरासर भरे हुए थे, इत्यादि सो आत्माराम जी की श्रद्धा पूर्व कर्मों की महत्वता से छिन्न भिन्न हुई इधर श्री आचार्य महाराज जी का १९२१ का चौमासा नाभा नगर में आनंद पूर्वक व्यतीत हो गया फिर श्री पूज्य महाराज ग्रामानुग्राम विचरते हुए तथा जय पताका हाथ में लेते हुए मालेरकोटला, एधियाना, फलौर, फगवाड़ा, जालंधर, कपूरथला, इत्यादि नगरों में धर्मोपदेश करके १९२२ का चौमासा भाइयों के अतीव आग्रह से गुरु ने जडिआले में ही कर दिया! मैं इस बातको पूर्वलिख चुका हूं कि पूर्व कर्मोदय से आत्माराम जी का चित्त सम्यक्त्व से तो पराङ्मुख हो ही गया था किन्तु अब वाया में भी प्रवृति आत्माराम जी की अधिक हो गई जैसे कि आत्माराम जी के जीवन चरित्र के ४७ वें पत्र पर लिखा है कि तथापि

आत्मारामजी ने विचार किया कि इस समय कुछ पंजाब देश में प्रायः ढूंढकमतका ज़ोर है, और मैं अकेला शुद्ध श्रद्धान प्रगट करूंगा तो कोई भी नहीं मानेगा इस वास्ते अंदर शुद्ध श्रद्धान रख के बाह्य व्यवहार ढूंढकों का ही रख के कार्य सिद्ध करना ठीक है अवसर पर सब अच्छा हो जावेगा ! इत्यादि !

पाठकगण ! उक्त लेख से स्वयमेव ही विचार लेवें कि आत्मा राम जी माया में भी कैसे प्रवीण थे, भला शूरताका यही लक्षण है या सत्य वादियों का !

तथा श्री सूत्र कृतांग के प्रथम श्रुत स्कंध के द्वितीयाध्याय के प्रथमोद्देशक की ९वीं गाथा में लिखा है कि :—

जइवियणि गणेकिसे चरे जइवियभुजइमास मतसो जेइह मायाईमिज्जई आगतागभाय अण तसो ॥ ९ ॥

अस्यार्थः—यदि कोई नग्न भी हो जावे शरीर को कृश भी करे देश में भी विचरे मास २ के अन्तरे भी आहार करे यदि ऐसी वृत्ति युक्त होकर भी छल करे तो अनंत काल पर्यन्त गर्भादि में प्रवेश करता है !

प्रिय मित्रगण ! आत्माराम जी ने उक्त सूत्रोक्त कथन को भी विस्मृत कर दिया !

फिर श्री अमीराम जी महाराज आत्माराम जी को मिले जिन्हों ने भी आत्माराम को बहुत हित शिक्षायें दीं !

किन्तु आत्मारामजी को उन शिक्षाओं से कुछ भी लाभ न हुआ अपितु अनेक प्रकारकी बातों से आत्मारामजी ने विश्नचन्द्रादि साधुओं को भी सम्यक्त्व से पतित किया !

और श्रावक लोगों को भी जिनमत से विमुख किया किन्तु जिन पुरुषों के आचार भी शुद्ध नहीं थे उनको धर्म्म के परीक्षक ठहराया जैसे कि आत्मारामजी के जीवन चरित्र के ४८ वें पत्रोपरि लिखा है कि पट्टी वाले लाला घसीटामल्ल ने अपना संशय दूर करने के वास्ते अपने पुत्र अमीचंद को व्याकरण पढ़ाना शुरु कराया जब वो पढ़कर तैयार हो गया तब घसीटामल्ल ने कहा कि पुत्र किसीका भी पक्षपात नहीं करना जो शास्त्र में यथार्थ वर्णन होवे सो तू मुझे सुनाना तब अमीचंद ने कहा कि पिता जी जो कुछ आत्माराम जी तथा विश्न चन्द वगैरह कहते हैं सो सर्व ठीक ठीक है और पूज्य श्रीअमर सिंह जी तथा उनके पक्ष के ढूढक साधुओंका जो कुछ कथन है सो सर्व असत्य और जैन मत से विपरीत है, यह सुन कर लाला घसीटामल्ल भी ढूढक मतको छोडके शुद्ध श्रद्धान वाले होगये पूर्वोक्त अमी चन्द इस समय गुजरात मारवाड़ पंजाब वगैरह देशमें पंडित अमी चंद जी के नाम से प्रसिद्ध हैं और प्राय आत्माराम जी के सवेंग मत अंगीकार किये पीछे जितने नूतन शिष्य हुए सर्वने थोड़ा बहुतजरूर ही पंडितजी के पास विद्याभ्यास किया बल्कि अब तक कियेही जाते हैं!

प्रिय पाठकगण! यह वही पंडित जी हैं जिनका स्वरूप सत्यार्थ चन्द्रोदय भाग तीसरे के स्वप्न के बयान में लिखा गया है॥

देखिये पृष्ट ५० पर—

अपितु श्री पूज्य महाराज चौमासा के पश्चात् अमृतसर में विराजमान हो गये इधर से आत्मारामजी विश्नचन्द्रादि गण भी श्रीमहाराज के दर्शनार्थ अमृतसर में ही आगये।

तब आत्मारामादिगण श्रीपूज्य महाराज जी को बहुतही विनय करने लगे किन्तु श्री पूज्य महाराज महाभद्र पुरुष भ्रमप्रणाशी थे तिन्होंने आत्मारामजी को ही व्याख्यान करने की आज्ञा देदी अपितु सत्य कहा है किसी कवि ने, प्राण क्यों न जाव पर प्रकृति न जावे कि

इस कहावतके अनुसार आत्मारामजी व्याख्यानमें उत्सूत्र भाषण करने लगे तब श्रीपूज्य महाराज ने वा लाला सौदागरमल्ल (जो कि स्याल कोट से श्री पूज्य महाराज जी के दर्शनार्थ आये हुए थे) ॥

तिन्हों ने भी आत्मारामजी को बहुत ही हित शिक्षायें दीं और श्रीमहाराज ने आत्माराम को यह भी कहा कि—हे शिष्य यह मनुष्य भव मिलना पुनः पुन दुर्लभ है हिंसा धर्म से ही आत्मा अनादि काल से परिभ्रमण करता चला आया है एक वर्ण भी सूत्रका अन्यथाः किया जावे तो आत्मा अनंत भवों के कर्म एकत्र कर लेता है ॥

और तू क्यों अर्थो का अनर्थ करता है यदि तुझे किसी बात की शंका है तो तू निर्णय कर ले वा शास्त्र द्वितीय वार पढ़ले ॥

तब आत्माराम विश्नचन्द्रादि साधुओं ने श्री पूज्य महाराज के चरण कमल पकड़ लिये पुनः हाथ जोड़ के कहने लगे कि। हे महाराज जी हमतो आप के दास हैं जो कुछ आप की आज्ञा है सो हमारी है जो हमने सूत्र से विरुद्ध कहा है तिसका हम को यथा न्याय प्रायश्चित देवें या क्षमा कर देवें इत्यादि परम नम्रता करते हुओं को तब श्री महाराज ने यथा योग्य दंड देदिया ॥

फिर उन्हों ने अपने आप ही एक पत्र लिखकर श्री पूज्य महाराज को दे दिया ! पाठकगण पत्र इस लिये दिया सिद्ध होता है कि उन्होंने यह विचार किया होगा कि पत्र लिख कर देने से हमारी प्रतीत ठीक २ श्रीमहाराज के चित्त में बैठ जायगी क्योंकि जब प्रतीत हो जावेगी तब हमारा काम निर्विघ्नता से होवेगा अपितु पत्र भी आमाक्षित करके दिया ॥

सो भव्य जीवों को इस स्थान पर उक्त पत्र की प्रतिरूप (नकल) लिख कर दिखाते हैं ॥

जिस के पढने से पाठकों को भली भांति निश्चय होजायगा कि विश्नचन्द्रादि साधुओं की चित्त वृद्धि कैसी थी ॥

मुख से ज्ञानामृत को ग्रहण करके शेष रूपजल को छोड़ती है गुण को धारण करती है वह सुज्ञात परिषद् है। अज्ञात परिषद् ऐसी होती है जैसे प्रकृतिका मधुर अर्थात् बालावस्था करके युक्त मृग का बालक सिंह का बालक कुक्कुट का बालक जैसे मनुष्यादि का संग करता है। प्रायः वैसे ही प्रकृति-युक्त होजाता है तथा जैसे रत्न धूल में पड़ा हो तो धूल के दूर होने पर वे रत्न शुद्ध हो जाता है ऐसे ही अज्ञात परिषदा अच्छे महात्माओं का संग करने से पवित्र होजाती है॥

दुर्विदग्ध परिषद् इस प्रकार से है जैसे किसी ने गुरु के मुख से तो पदार्थों का निर्णय नहीं किया किन्तु बिना गुरु के अर्थ किये ही अपने आप सीखकर कहलाने लगा यदि किसी विद्वान् का संयोग मिलता है तो अपमान के भय से उनसे दूर ही रहता है अपितु अविद्वानों के मध्य में पंडित कहलाता है किन्तु जैसे वायु करके पूर्ण (परिपूर्ण) मशक, जल से तो हीन होता है अज्ञात जनों को जल से भरी हुई दिखती है इसी प्रकार वह पुरुष ज्ञान से तो हीन है और हठ में बंधा है नाहीं हठ को छोड़ता है उस पुरुष को सुपुरुषों की शिक्षा से कुछ भी लाभ नहीं होता इसी प्रकार आत्मारामजी को श्रीमहाराज की शिक्षाओं से अभीष्ट लाभ न हुआ किन्तु ऊपर से विनय भक्ति करता हुआ जिस का आशय कि, अप्राप्ति देखते हुए ने अमृतसर से विहार करके १९२२ का चौमासा हुशियारपुर में जा किया और श्रीपूज्य महाराजने १९२२ का चौमासा अमृतसर में ही कर दिया और उक्त वर्ष में ही सुनाम नगर के रहने वाला वैश्य तुलसीराम ने श्री महाराज के पास दीक्षा धारण करी॥

पाठकों को स्मृति होगा कि श्री महाराज ने जो आत्माराम जी को हित शिक्षायें दी थीं तिनके ही प्रयोग से आत्मारामजी ने ११ मग्घर १९२१ के चौमासे में लिखकर बूटेराय जी को भेजे क्योंकि उस काल

में बूटेराय जी का चौमासा गुजरांवाले में था सो हम भी यह प्रश्न जैसे के तैसे ही भव्यजीवों के जानने के वास्ते लिखते हैं ॥

स्वस्ती श्रीमच्छांतिनाथायनमः।

## अथ प्रश्न लिखते हैं —

१—श्री सिद्धांत में मार्ग तीन कहा है उत्सरग १ अपवाद २ घोष ३ अने अष्ट दस पाप स्थानक कहे हैं सोई उत्सरंगमार्ग में अष्टदस पाप स्थानक किस रीत से वर्णन करया है अने अपवाद मार्ग में अष्ट दस पाप स्थान कैसे कथन किये हैं अने घोष मार्ग में कैसे अष्ट दस पाप स्थान का निरूपण कीया है पर्वपूर्वोक्त प्रकारेण तीनों मार्ग के ५४ पाप स्थानक हुये सो इन ५४ का न्यारा २ स्वरूप लिखणा फिर। जैसे लिखणा इन्ही ५४ मध्ये श्री भगवान् जी की कौन से पाप सेवने की है कौन से मे नही इति ॥

२—श्री प्रवचनसारोद्धारमें श्रावक के ११ सौ कौड ८४ कोड १२ लाख ८७ हजार २०२ भांगा इन का सर्व पृथक् २ स्वरूप लिखणा फिर जैसे लिखणा कौनसे भांगे प्रतिमा जी का पूजना है अनें कौनसे भांगे में यात्रा करणी कही है इति ॥

३—तपागच्छ वाले कहते हैं भगवान् जी के मिंदिर में तरुणी वेस्या का नाटक करवाणा अने खरतरागच्छ वाले निषेध करते हैं सो तुमारे तांइ कौन सी बात रुपाऐ है अने साश्त्र मध्ये तरुणी अथवा वृद्ध वा दोंअक्षा पद्द तीना मांहि किस का नाच करवाणा कह्या है इति ॥

४—और तपागछीये कहते हैं साधु से न रह्या जाय तो वेस्यादि से कुशील सेवे तो पाप नहीं और आचारंगजीमें कहा है शीघ्र में पढे तो गल पासादि करी मरे सो इनका समाधान कैसे है इति ॥

५—आगे तपागछीय कहते हैं द्रोपदी श्राविका है अने उपनियुक्ति मे लिख्या है मिथ्या दिष्टनी कही है सा इसका न्याय कैसे है ॥

६—मौर कल्प सूत्र में लिखा है २ हजार वर्ष भगवान् जी के पीछे उदय २ पूजा साधु साध्वी की होगी सो भस्म ग्रह कर उतरा कौन से सवत् में उदय २ पूजा हुई ॥

७—भोर वर्तमान में आचार्य कौनसा है उपाध्याय कौनसा है तिसका नाम लिखणा सूत्रमंथ करिसहत कौनसे देश में है ॥

८—भोर अष्टादस पाप स्थान उपर पृथग् २ सात नय का स्वरूप लिखणा प्रणाति पात उपर सात नय मृषावाद उपरि सात नय एवं सर्व उपरि उतारणी फिर लिखणा कौन सी नय के मत मे पाप अष्टादस सेवने की भज्ञा है कौन सी नय के मत में पाप सेवने का निषेध है ॥

९—फिर सात कुविसन मध्ये स्याद्वाद के भांगे भ्यारे २ वर्से वमते हैं फिर कौन से भांग मे सात कुविसन सेवने की भज्ञा है ॥

१०—सिद्धांत में मुंप पतका जो चली है जो थूक गिरने की रक्षा वास्ते है या वायु के जीवों की रक्षा वास्ते है या लिंग वास्ते है इति प्रश्न १०—

११—महा नीशीथ के पचमे नवनीत सार अध्ययन में प्रश्न स्वामि के सिष्य ४९९ वर्णन में ऐसा पाठ है चंद्रप्रभ की यात्रा में प्रश्न है तीर्थयात्रा जाणे से परणाम पर्यंत असंजम होता है इस कार्णे से तीर्थयात्रा का निषेध किया गया है महा निशीथ सूत्र३५०० प्रथम पाथमा ४२००वृहद्वाचना४५००ए नोनो मांहि लिखन देर लेना उसेका तात्पर्य लिखणा ११ प्रश्ना का जवाब टीका वा या प्रकर्ण वा सूत्र के पाठ शुद्ध लिखना मुखाग्र वार्ता न लिखणा सत्यसम् दसपत आत्माराम• १९२३–

प्रिय पाठकगणो ! यह प्रश्न आत्मारामजी ने जैसे बूटेराय जी को भेजे थे वैसे ही हमने लिख दिये हैं किन्तु यह प्रश्न अशुद्ध भाषा

में लिखे हुए हैं इन प्रश्नों के देखने से यह तो भली प्रकार विदित हो जाता है कि आत्मारामजी व्याकरण के भी अनभिज्ञ थे सो पूर्ण समालोचना ३४ के चौमास में लिखेंगे अपितु बूटेरायजी ने इन प्रश्नों का किञ्चित भी उत्तर नहीं दिया है क्योंकि बूटेराय जी कोई विद्वान् पुरुष नहीं थे नाही उन्हों ने कोई सूक्ष्म ज्ञान सीखा था शेष इन की बनाई हुई मुखपत्ती चर्चा नामक पोथी से निर्णय हो जाता है कि यह * बूटेराय जी विद्वान नहीं थे और तपगच्छ को भी अन्तःकरण से अच्छा नहीं समझते थे क्योंकि इस बातको बूटेराय जी ने अपनी बनाई पुस्तक में स्पष्ट कर दिया है ॥

---

* बूटेरायजी का जन्म-पंजाब देश में लुधियाना शहर के तरफ बलोलपुर से सात आठ कोस दक्षिण के तरफ दूलवां ग्राम में टेकसिंह जाट की कर्मी नामा स्त्री की कूख से विक्रम संवत् १८६३ में हुआ था पुण्योदय से इन्हों ने सम्वत् १८८८में श्री १००८ पूज्य मलूकचंद जी महाराज के गच्छ के श्री मुनिनागरमल्ल जी महाराज के पास दीक्षा धारण करी फिर यह चित्त की चंचलता के प्रयोग से एकले ही फिरने लगे अन्यदा समय यह पंजाब देश के स्यालकोट के जिला में पसरूर नामक नगर में चले गये सो वहां पर इन्हों ने अपने उपदेश द्वारा मूलचंद ओसवाल को वैराग्य दिया और बिनाज्ञा ही मूण्ड लिया तब मूलचंद का ताया(महत्‌पिता) सोहनेशाह स्यालकोट वाला जीवंदेशाह गुजरांवाला पसरूरवाला जो कि मूलचंद का मामा(मातुल) था तिन्हों ने गुजरांवाला में बूटेराय जी को वा मूलचंद की मुखपत्ति तार डाली फिर मुख से कहने लगे आपने किसकी आज्ञा से शिष्य किया है यदि तुम सूत्रानुसार क्रिया नहीं करसके हो तो तुम मुखपत्ति को मत रखो अर्थात् मुखोपरि मत बांधो क्योंकि साधु के यह कर्म नहीं है तब इन की श्रद्धा मुखपत्ति बांधने की उत्तर गई किन्तु जो

ढूंढेयाय की तो क्या किन्तु अन्य किसी भी सम्वेगी महाशयने इतना साहस नहीं किया है कि इन प्रश्नों का यथार्थ उत्तर दे देवें और आत्मारामजी के जीवन चरित्र के पढ़ने से यह तो स्वतः ही निश्चय होजाता है कि आत्माराम जी श्री महाराज के सन्मुख होने में असमर्थ थे जब कभी दर्शन करते थे तो श्री पूज्य महाराजजी की स्तुति करके किनारा पकड़ते थे किन्तु सत्य से पराङ्मुख होकर स्वकपोल कल्पना द्वारा लोगों को भ्रम में डालते थे और पूछने पर असत्य भाषण का प्रयोग अधिक करते थे जैसे कि आत्माराम जी के जीवन चरित्र के ५१ वें पृष्ठोपरि लिखा है कि—हुश्यारपुर में क्लेश करके गणेशीलाल बूटेराय जी के पास आकर सम्वेगी दीक्षा लेकर विचरने लगा और ठिकाने ठिकाने कहने लगा कि—आत्माराम जी के अन्दर शुद्ध सनातन जैनमत की श्रद्धा होगई है और मायस में ढूढक मत का भेष और व्यवहार रक्खा है परन्तु ढूढकमत की आस्था बिलकुल नहीं है ।

---

मूलचंद को लेगये थे सो मूलचंद फिर भी बूटेराय जी के पास आगया सो बूटेरायजी ने फिर भी बिन आज्ञाही मुण्डलिया फिर बूटेराय जी अपने आपको साधु कहाना नहीं चाहते थे इसलिये इन्होंने मुखपत्ति मुखोपरि से उतार डाली अपितु यह तपागच्छ को भी अंतरंग से अच्छा नहीं जानते थे जैसे कि महात्मा जी आपही बनाई मुखपत्ति चर्चा नामक पुस्तक में लिखते हैं कि—मेरी सरधा तो श्री जसोविजय जी के साथ घणी मिले हैं जिमउपाध्याय जी नाम मात्र तपेगच्छ का कहीलाता था तिम मेरे को भी नाम मात्र तपेगच्छ का कहिला जोइए मैंने उपाध्याय जी के अनुराग करके लोकव्यवहार मात्र समाचारी अंगीकार करी—राजनगर मध्ये सुभागविजयतथामणिविजय पाठेगच्छ धारी ने हम तथा मूलचंद तथा वृद्धिचंद सेठा की धर्मशाला में घने माए एवा उनके साथ मेरा संबंध थी-मेने धर्म जोरे पांचमा काल में

इसके ऐसे अनुचित समय में इस तरह के कथन से और पूर्वोक्त कारखाई अंगीकार करने से कितन ह।शहरों के लोगों को सनातन जैनमत की शुद्ध श्रद्धा प्राप्त होनी बंद होगई क्योंकि बहुत अनजान लोगों ने बिना ही समझे हठ कदाग्रह करके आत्माराम जी वगैरह के पास आना जाना बंद कर दिया इत्यादि पाठकगण ! क्या विद्वानों का यही लक्षण है कि सदैवकाल ही स्वइच्छानुसार वर्ताव करना अब कभी स्वकृत प्रगट होजाये तो शोक करना वाह !!! जिस जीव के पूर्वोक्त लक्षण होवें उस को सत्य भला मानना क्योंकि

---

अम लिया विरागपिण आश्यागुरु सञोगन मिलया तो पाप का वधा इत्यादि कथन से सिद्ध है कि—बूटेराय जी तपगच्छ का अन्त. करण से अच्छा भी नहीं जानते थे किन्तु नाम ही तपगच्छ का रखते थे और जिसके पास तपगच्छ धारण किया था उनका स्वरूप बूटेराय जी मुखपत्ति चर्चा नामक पोथी के ५८ वें पृष्टोपरि लिखते हैं कि बाइदिक्षा लेने वाली थी ते साधा को रूपइये चढाय क पूजा करने लगी प्रथम तो रूपइये चढाइने रत्न विजयजी की पूजा करी फिर मणिविजयजीने आगे रुपैये चढाइने पूजा करी पीछे मेरेको रूपइये चढावने लगो तिवारे नित विजयजो बोल्या हमारे आगे रुपये चढावने का कुछ काम नहीं हमारे रुपयां की खप न थी इम कहीने मने कर दीनो तिवारे हम सबे तहां ते ऊठ के चले आये तिनोंने बाई कू दिक्षा देके शहर में चले गये इत्यादि इस प्रकार चतुर्थ स्तुति निर्णय शंको द्धार के पृष्ट २८ वा २९ वें पर भी लिखा है ॥

पाठकगण देखिये अब मणि विजयादि संवेगी द्रव्य रखते थे और बूटेराय जी अपने आप को साधु ही नहीं मानते थे ना ही बूटेराय जी को गुरु का सयोग मिला नाही तपागच्छ को अन्तःकरण से भला समझते थे—तो फिर भला तपागच्छिये किस तरह कह सके हैं कि हमारी परम्पराय शुद्ध संयमधारियों की है ॥

अब आत्माराम जी सत्य में दृढ़ न्याय पक्षी थे तो इतना प्रतिहार क्यों करते थे जो कि उनके जीवन चरित्र से सिद्ध है !

तब श्रीपूज्य महाराज ने अमृतसर से विहार करके भव्य जीवों के हृदय सत्यतत्त्व रूपी ज्योति से प्रकाश करते हुए सम्वत् १९३५ चौमासा फीरोज़पुर में ही करदिया और पूर्वोक्त सम्वत् भर में ही अमृतसर में तीन दीक्षायें हुईं !

जैसे कि—लाला अमीरचन्द, निधाममल्ल, निहालचन्द यह तीन ही गृहस्थ रावलपिंडी के निवासी थे। और इस ही वर्ष में लाला जीवनमल्ल जी दिल्ली के निवासी (वृद्ध आलोयणा) भाषा ग्रन्थ के कर्त्ता जोकि वैराग्य मुद्रा थे जिन को श्रीमन् आचार्य्य रामबक्ष जी महाराज ने श्रुतविद्या का दान दिया था वह भी आत्माराम जी को मिले जिन्हों ने भी बहुत ही हित शिक्षायें आत्माराम जी को दी और कई प्रश्न भी पूछे जैसे कि—

लाला जी ने प्रश्न किया कि—महात्मा जी सूत्रों में द्वि प्रकार से धर्म प्रतिपादन किया गया है जैसे कि—मुनिधर्म १ गृहस्थ धर्म २ सो प्रतिमा जी का पूजन किस सूत्र में कहा गया है। क्योंकि जैसे उक्त द्वि प्रकार के धर्म का सविस्तार उववाई आदि सूत्रों में अर्हन्देव ने किया है इसी प्रकार किस सूत्र में अर्हन्देव ने मन्दिर के बनाने की विधि प्रतिष्ठा की विधि बिंब को मूलनायक बनाना इत्यादि विधि कथन करी है और ऐसा कथन करने वाला कौनसा सूत्र है या सूत्र का पाठ है !

और जीव को अजीव मानना अजीव को जीव मानना यह मिथ्यात्व है या नहीं क्योंकि अजीव में जीव सञ्ज्ञा धारण करनी यही परम मिथ्यात्व है फिर किस सूत्र में श्री गौतम स्वामी ने भगवन् से प्रश्न किया है कि प्रतिमा जी के पूजन से जीव मोक्षमें चला जाता है।

फिर धर्म हिंसा में है या दया में है और भगवान् की आज्ञा अहिंसा में है या हिंसा में है ?

यदि कहोगे सूत्रपाठ व्यवच्छेद होगये हैं ? तो हम कहते हैं जो *अन्यधर्म विषय अनेक ही पाठ हैं वह व्यवच्छेद क्योंना होगये भला कोई बुद्धिमान यह बात मान सका है कि सिद्धान्त के नियम तो व्यवच्छेद न होवें और नित्य नियम व्यवच्छेद होजाये सो महात्माजी उक्त बातों का शान्ति पूर्वक मुझे उत्तर दीजिये 'अब' लाला जी ने इस प्रकार आत्माराम जी को अनेक प्रश्न पूछे तब आत्माराम जी ने एक ही मौन धारण कर लिया सत्य है उत्तर देते क्या सूत्रों में उक्त विषय का कोई भी कथन नहीं है । इसी वास्ते आत्माराम जी के जीवन चरित्र में ५२ पृष्टोपर लिखा है कि—आत्माराम जी ने लाला जीतमल्ल को अयोग्य समझ के उपेक्षा करली इत्यादि वाहजी वाह जिस के प्रश्न का उत्तर न आवे वही धर्म के अयोग्य-सो इसी वास्ते लाला जी को हठधर्मी वा धर्म के अयोग्य लिखा है पाठकगण ! यह आत्माराम जी को विद्वत्ता है किन्तु श्री महाराज ने फीरोजपुर के चामासा के पश्चात् अनेक ग्राम नगरों में धर्मोपदेश देकर १९२५ का चौमासा गुरु के जण्डियाला में किया-सो उक्त चौमासे में श्रावक लोगों को ज्ञान का परम लाभ हुआ कई भव्य जीव प्रश्न-पूछ के निस्स...

---

* प्रश्न व्याकरण सूत्र वा उपासक दशांग सूत्र आवश्यकादि अनेक सूत्रों में मुनिधर्म वा गृहस्थ धर्म का पूर्ण स्वरूप प्रतिपादन किया गया है इतना ही नहीं किन्तु श्री अनुयोगद्वारजी सूत्र में आवश्यकादि अधिकार में परमत के अनेक मंदिरों के विषय में पाठ हैं । अपितु श्री चतुर्संघ को दो समय नित्यप्रति षडावश्यक करने की ही आज्ञा लिखी है इसीलिये जो कहता है कि मंदिर विषय के पाठ व्यवच्छेद होगये हैं सो निकेवल स्वकपोल कल्पित कथन है ।

म्बेह हुए पुन' उक्त वर्ष में रक्खाराम ओसवाल स्यालकोट का वसने वाला तिस को भी श्री महाराज ने दीक्षित किया।

अपितु जब १९२८ सम्वत् में श्रीपूज्य महाराज ने विश्नचंद्रादि साधुओं को अपने गच्छ से बाह्य किया था तब रक्खाराम को भी तिन के ही साथ गच्छ से भिन्न किया था किन्तु यह भिन्न होता ही यति होगया था॥

सम्वत् १९३० का चौमासा भोगणावच्छेदिक श्री १००८ स्वामी गणपतिराय जी महाराज स्वामे ७ का चौमासा स्यालकोट में था पुन मैं भी श्री महाराज जी के पास ही था तब उस काल में यह रक्खाराम यज्य भी स्यालकोट में ही स्थित था सो मैंने एक दिन रक्खा रामजी से आत्मारामजी वा विश्नचंद्रादि के अलग होने का कारण पूछा तब रक्खाराम जी ने अतीव घृणा दायक आत्माराम जी का विश्नचन्द्रादि का आचार सुनाया अपितु तिस के लिखने की हमरा किञ्चित् भी आवश्यकता नहीं है। क्योंकि हमारा धर्म अहिंसा है जिस करके किसी भी क्षुद्र आत्माओं को दुःख प्राप्त होवे यह लेख हम नहीं लिखेंगे नाही किसी का मर्मकारी शब्द वा काम प्रगट करेंगे पर यह तो पाठकगण ज्ञात हो गये होंगे कि जब आत्मारामजी से अर्हन् भाषित सुन्दर क्रिया न पल सकी तब ही आत्मारामजी श्वेताम्बर मत से पृथक् हुए क्योंकि निर्ग्रंथ वृत्ति का पालना अतीव कठिन है और इसी वास्ते श्वेताम्बर मुनियों को अनुचित लिखने लगे-जैसे कि —

जन्म चरित्र के पृष्ट २३ पर लिखा है कि —

लुहारा गाम में रात के समय फिर जीवनमल्ल जी रो कर कहने लगे तथा दिल्ली वाले श्रावक बहुत खुश हुए-चर्चा करने में अहारा हारगये इत्यादि-मिथ्यरा। यह मर्मभेदी-आत्माराम जी के-अनुचित हैं क्योंकि आत्माराम जी स्वयम् यत्न करते थे जो कि इन-

के लिखे पत्र से सिद्ध है भव्यगण को उक्त पत्र की नकल आगे लिख कर दिखलावेंगे अपितु जब आत्माराम जी का व्यवहार सूत्रा नुकूल न रहा तब ही स्वामी जीवनराम जी महाराज ने आत्माराम जी को स्वगच्छ से बाह्य कर दिया तब ही आत्माराम जी रुदन करने लगे तो स्वामी जी ने कृपा करी कि अब रोने से क्या बनता है ? और दिल्ली की यह बात है कि जब दिल्ली में आत्माराम जी गये तब ही लाला जीतमल्लादि श्रावकों की भेंट हुई। तब वहां से विहार ही करना सूझा क्योंकि ला० जीतमल्ल से प्रथम एकबार वार्तालाप हो चुका था, जिस कारण से ही आत्माराम जी ने शीघ्र विहारकर दिया ! और श्रीमहाराजने भी चौमासा के पश्चात् कपूरथले की ओर विहार कर दिया फिर जालन्धर, फगवाड़ा, जेजों, रांवा इत्यादि नगरों में परोपकार कर के १९२६ का चौमासा हुशियारपुर में किया इस चौमासा में जिन भाईयों को मिथ्या भ्रम हो रहा था जिस का नाश किया अर्थात भ्रमोच्छेदन किया किन्तु जो हठाग्रही थे तिन को प्रश्नोत्तर करके निरुत्तर किया क्योंकि श्रीमहाराज स्वमतपरमत के परम ज्ञाता थे। इस चौमासे के पश्चात बहुत से भव्यजीवों को सम्यक्त्व का बोध देकर १९२७ का चौमासा जालन्धर नगर में कर दिया सो चौमासा में परमोद्योत हुआ।

फिर श्रीमहाराज चौमासे के पश्चात् विचरते हुए जगरावां शहर में पधार गये फिर अन्यदा समय जगरावां से विहार कर के श्रीमहाराज किशनपुरे को जारहे थे दैवयोग से आत्माराम जी मार्ग में ही मिलगये पुनः श्रीमहाराज के चरण कमल पकड़ लिये मुख से कहने लगे कि—श्रीपूज्य महाराज जी मैं तो आप का दास हुं आपने मेरे ऊपर इतना उपकार किया है कि जो ऋण मैं भव भव में नहीं देसक्ता हुं क्योंकि आपने मेरे गुरु महाराज को दीक्षित किया और मुझे ज्ञान पढ़ाया।

(1) तब श्रीमहाराज कहने लगे कि हे आत्मारामजी तू मिथ्यात्व में प्रवेश करके क्यों जन्म को बिगाड़ता है क्या तू ने उत्सूत्र भाषी के फल को नहीं सुना है कि जो अनन्तकाल पर्यन्त उत्सूत्र के भाषी को सम्यक्त्व की भी प्राप्ति नहीं होती ।

(2) और जो तेरे मन में शङ्कायें हैं तो तू निर्णय करले क्योंकि सूत्रों में यह पुनः २ कहा है कि जो अजीव को जीव मानता है वही मिथ्या दृष्टि है सो जब तू एक पाषाण के खंड को अर्हन् मानता है तो भला फिर तू मिथ्यात्व मार्ग से कैसे विमुक्त हो सक्ता है ।

(3) और फिर तू लोगों के पास कहता है कि पूज्य जी मेरी रोटी बंद करते हैं ।

(4) प्रियवर ! हमको अंतराय लेने की क्या आवश्यकता है किन्तु जैसे तू कर्म करता है इन कर्मों से तो यही सिद्ध होता है तुझ को मनुष्य भव पाना ही दुर्लभ हो जायगा तात्पर्य यह है कि तू शंकाओं को प्रकाश कर और हम उन शङ्काओं का समाधान करेंगे ।

(5) अपितु वक्रता से वर्त्ताव मत कर इत्यादि जब श्रीमहाराज कृपा कर चुके तब आत्मारामजी कुछ भी उत्तर न देसके अपितु नम्रता करके अपने मार्ग चलते भये ।

सत्य है हठ धर्मी पुरुष को भी नदी का ज्ञान है क्योंकि अक्षसुता से वर्त्ताव करना आत्मारामजी के जीवन चरित्र से ही सिद्ध है देखिये जीवन चरित्र पृष्ट ५६—जब आत्माराम जी अगरांवा में विश्नचंद्रादि साधुओं को मिले तब विश्नचंद्रजी ने कहाकि महाराज जी मन से तो हम सदाही आप के साथ मिले हुवे हैं, क्योंकि आपने शुद्ध सनातन जैनमत का यथार्थ स्वरूप दिखलाके हमारे ऊपर जो उपकार किया है हम जिसका बदला भव भव में भी नहीं देसक्ते हैं, परंतु क्या करें अपना मतलब सिद्ध करने के वास्ते ऊपर ऊपर से जुदाई रखते हैं यदि इतनी भी जुदाई न रखें तो पूज्य जी नाराज हो जाते हैं और

उनके नाराज होने से अपना कार्य सिद्ध होना मुश्किल है इत्यादि प्रिय पाठकगण ! उक्त लख को स्वय पढकर विचारें कि आत्मारामजो या विश्नचन्द्रादि साधुओं का अन्तरग था यारा विचार कैसा विचार नीच है और फिर विश्नचन्द्रादि साधु अगराथा से विहार करके अनुक्रमें अम्बाला छावनी में पहुंचे फिर अपने हाथों से एक (चिट्ठी) पत्र लिख कर अम्बाला छावनी से अम्बाला शहर में माफत लाला मनाशियां मल्ल, मालमल्ल की श्रीपूज्य महाराज जो को भेजा जाकि १९२८ ज्येष्ठ कृष्ण १५ का लिखा हुआ सो पाठकों के जानने वास्ते हम उस पत्र की नकल यहां उद्धृत करते हैं —

श्री वीतरागायनम

स्वस्ति श्रीमत शुभस्थान विराजमान श्री श्री श्री परम पुज्य परम दयालू परम कृपालू परम स्वेगी चारित्र निधी दया के सागर विमा के भडार सूरवीर धीर गभीर अनेक गुणधारी विराजमान ॥

कागज थोडा गुनघना, मोपे कह्या न जाय ।
सागर में तो जल घना, गागर म न समाय ॥

श्री श्री श्री परम पुज्य जी महाराज हमारे सिर के छत्र समान मस्तक के मुकट सामान अनेक गुनधरी विराजमान स्वामी जी महा राज पुयचदजी महाराज के चरणा विच वदणा नमस्कार वाचना श्री स्वामी जी विश्नचदजी महाराज चरणा चाकर गुलाम हुकमे की वदना नमस्कार बहुत २ करके वचनी चरणा विच सासलगा हुथा वांचना ठाने ७ की जुदी २ वदना नमस्कार बहुत २ करके वाचनी सबका ध्यान आपके चरणा विच लगरहा हूयगा स्वामी विश्नचदजी का चरणा के गुलाम का हुकमे का ध्यान हरदम आपके चरणा विच लगा रहेदा हैगा आपने हमारी तरफ से ति किस बात की चिंता सोच करना नहीं हम को तो आपके चरणा का बडा अधार हूयगा घन

उदित होगा जिस दिन आपका दर्शन होवेगा हमारे को बहुत मवल्लब लग रही हएगो श्री श्री श्री १००८ श्री श्री श्री पुज्य जी महाराज के चरणों विच विद्गलचद की हुकमचद को वदना नमस्कार तिखुतो के पाठ से १००८ घार पुनर २ वाचणी सुपसाता बहुत २ करक पुछणी आगे मेरी तथा हुकमचद की मरजी आपके चरणो में चौमास करने को हेगी सा चदर क्षेम होवे तो हुकमचद कहे के मेरा चित पूज्य जी महाराज के पास चौमासा करण का है सो आप जोण से स्थान सहर विच विराजमान होवेगे सो हमारे उपर दया भाव करके महर दिष्टी करके इस लिखाये देणी हम इस ठीकाणे हैं हमारे चित की वृति आप के चरणा म बहु रहे है अब इस बात में चित कुछ फरक नहीं समझणा अबपसीतमेर तथा हुकमचद भाइहेंगी पुज्यजी महाराज के चरण विच चतुरमासा कर के रुणा करणी आप खातर जमा रखणी आपके तावेदार हैं चरणो के चाकर है इसीतरा जामना घणु बधा लीवु श्री केवली महाराज जानते है हमारा तो आपने बडा उपकार किया है सो हमारे मन में बदि हैं आप के पास रहे २ शास्त्र विचारे सुमध्यान आप का धर्मतो हमारी मनसा पुरी हुवे सो अबके तो तुरका मवमा है फेर मेरा फरमायोगे *उसतरा होयेगी इसम फरक नहीं जामणा यह बात सतसरम से लिखो है आप बडे गभीर हो उत्तम हो आपके गुणा का पार नहीं है सो आप करके साता की खबर जरूर भेजणी कृपा करके जरूर जरूर आपनि सुखसाता की खबर जल्दी कृपा कर के भाव्यों सेता लखा देनी हमारा ध्यान बहुत लगरया हएगा—इति —और इस पत्र के द्वितीय पृष्टा परि वैदय लोगों का जो (बही)

---

*शात हैं यह पत्र अतिजीण होने से इस स्थान के पर्व ही उड गये ह पत्र भी छिन्न भिन्न हो रहा है किन्तु इस स्थान में ऐसे शब्द प्रतीत होते हैं कि मेनु आप जो आज्ञा भेजोगे तथा जिस तरा फुरमा वोगे-इत्यादि-

नित्यम् पत्रादि में हिंदी लिखने में आती है यह लिखी हुई है उस में लिखा है कि—अम्बाला छावनी का पता और पत्र भेजा लाला मस्तानियामल्ल भाळूमल्ल की माफत श्री पूज्य महाराज को भजा १९२८ ज्येष्ट कृष्ण १४–इत्यादि–और आत्मारामजी के जीवन चरित्र के ५७ वें पृष्टो पर लिखा है कि–कितने दिनों पीछे अमरसिंहजी की तरफ से पत्र ऊपर पत्र आने से लाचार हो कर श्रीविश्नचंदजी लुधी आने से विहार करके अम्बाला शहर में जा चौमासा रहे इत्यादि— प्रिय पाठक वृन्द उक्त पत्र विश्नचंद वा हुकमचन्द का लिखा हुआ है पत्र में दानों प्रकार के वर्ण विद्यामान हैं तथा दोनों ने ही पत्र को वर्णा से अंकित किया है! अपितु पत्र अशुद्धी बहुत हो है सो उक्त पत्र के पढ़ने से निश्चय हो जाता है कि यह महात्मा जी व्याकरण के अप ठत थे अपितु संवेगी लोक इनको विद्या की महान् स्तुति करते हैं सो ठीक है—यथा—

---

प्रिय मित्रवरो इस सारे पत्र की सर्व ५० पंक्तिये हैं प्रत्येक पंक्ति में अशुद्धियों की भरमार है यथा प्रथम पंक्ति में तीन अशुद्धिये हैं यथा– मत् के स्थानो परिमत ऐसे लिखा है वा शुभ स्थान के स्थान में सुभ स्थान लिखते हैं अथवा पूज्य शब्द का पुज्य लिखा है तथा पंक्ति २ कृपालु शब्द को कृपालु निधि शब्द को निधी प० ३ क्षमाका, पिना, प० ४ कागज़ को कागद मे का मे पूज्य शब्द को पुज्य महाराज शब्द को महांराज ७–८–९–१०—इत्यादि पंक्तियों में स्यमान, मुगट, पुष पद गमस्कार, हपगा, हेगी, इत्यादि अनेक प्रकार की अशुद्धिये हैं प्रगट होता है कि महात्माजी संस्कृत हिंदी वा उर्दू भाषा के विद्वान् बनने की इच्छा से लिखना चाहते थे परन्तु उक्त भाषाओं को हो उपालम्भ है जो बिना पढे महात्माजी के हृदय में प्रवेश न कर गई अर्थात पत्र अशुद्धियों से अङ्कित कर दिया है और पद योजना का तो कहना हो क्या है धन्य है संवेगमत के उपाध्यायजी का किन्तु आचार्यजी की विद्या का स्वरूप अध्यजन ३४ के पर्व के चौमासे में दर्शन करेंगे!

उष्ट्राणा विवाहहेतु रासभास्तत्रगायकाः।
परस्परप्रशसन्ति अहोरूप महोध्वनि॥

इसी ही न्याय से लोक महात्मा जी की स्तुति करते हैं। इस्यर्थ पुन आत्माराम जी के जीवन चरित्र में लिखा है कि पूज्य जी के पारम्पाग पत्र आने से लाचार होकर विदनचन्द्रादि साधु एधिमाता से विहार करके अम्बाला चौमासा जा रहे इत्यादि पाठक गण! यह कैसी असंगत बात है कि श्रीपूज्य, महाराज के पत्रों से अम्बाला में चौमासा हुआ क्या विदनचन्द जी के पत्र से सिद्ध होसक्ता है कि श्री महाराज विदनचन्द का पत्र भजने थे कदापि नहीं! सो अब विदनचन्द जी के लिखे हुए पत्र का भी विचार लीजिये कि --

यदि उक्त पत्र विदनचन्द जी ने अन्तःकरण से ही लिखा होवेगा और पत्र के लिखे अनुसार ही भाव होगा तब जो आत्माराम जी के जीवनचरित्र में लिखा है कि--

जगराओं में आत्माराम जी को विदनचंद्रादि साधु मिले तब विदनचन्द्र जी ने कहा आत्मारामजी को हम तो अंदर से सदा ही आप से मिले हुए हैं बाहर से जुदाई रखते हैं इत्यादि।

यदि यह कथन विदनचन्द्र जी का ही है तब विदनचन्द्र जी ने आत्माराम जी के ही साथ प्रपञ्च किया!

अथवा विदनचन्द्र जी ने ऐसा न कहा हो तब जीवनचरित्र के लिखने वाले ने मनकल्पित लिखा है! तथा अन्तःकरण से अथवा आत्माराम जी के साथ ही मिले हुए थे तब अम्बाला छावनी से पत्र लिख कर श्रीपूज्य महाराज की सेवा में भेजने की क्या आवश्यकता थी! सो हे साधुगण!

जो पुरुष माया में ही प्रवीण हैं क्या वे धर्म के परीक्षक होसक्ते हैं कदापि नहीं!

सो इत्यादि कुत्सित विधि विद्दनचन्द्र जी ने आत्माराम जी से सीखी क्योंकि आत्माराम जी ने विद्दनचन्द्रादि साधुओं को भी अपने ही समान कर लिया !

अपितु जब श्रीपूज्य महाराज जी को विद्दनचन्द्र जी का लिखा हुआ पत्र मिला तब श्रीपूज्य महाराज ने द्रव्य क्षेत्र कालभाव को देख कर उक्त पत्र का किञ्चित भी उत्तर नहीं दिया पुनः श्रीमहाराज ने १९२८ का चौमासा जीरे नगर में कर दिया ।

चतुर्मास में बहुत से भव्यजनों के संशय छेदन किये, अपितु बहुल संसारियों के लिये क्या उपाय बन सका है जब के गोशालाजी वा जमालीजी को भगवान भी शिक्षा करने में असमर्थ होगये !

सो चौमासा में बहुत ही धर्मोद्यत हुआ फिर श्रीपूज्य महाराज जी चौमासा के पश्चात् अनुक्रम से विहार करते हुए मार्गशीर्ष शुक्ल पक्ष में लाला सावसिंह ओसवाल जौहरी की बैठक में जगरावां शहर में विराजमान होगये । और श्रीस्वामी विलासराय जी महाराज श्री स्वामी पूज्य रामबक्षजी महाराज श्री स्वामी पूज्य मोतीराम जी महाराज श्री स्वामी हीरालाल जी महाराज श्री स्वामी पं॰ धर्मचन्द्रजी महाराज श्रीस्वामी तपस्वी रामचन्द्र जी महाराज इत्यादि मुनि भी महाराजके संग थे और श्रीस्वामी रतनचन्द्रजी महाराज स्वामी ज्वाहरलाल जी श्री स्वामी हीरालाल जी महाराज इत्यादि पांच साधु मारवाड़ी भी श्री पूज्य महाराज जी के दर्शनार्थ जगरावां शहर में ही आये हुए थे । और तब ही विद्दनचन्द्रादि साधु भी अम्बाला शहरसे विहार करके लुधियाने में आगये थे ।

जब इन्हों ने सुना कि जगरावां शहर में श्रीपूज्य महाराज वा अन्य बहुत से साधु एकत्र हुए हैं तब इन के चित्त में यह निश्चय हुआ कि जो हम सूत्रों से विरुद्धाचर्ण करते हैं सो श्रीपूज्य महाराज भली प्रकार से जान गये हैं अब हम को गच्छ से बाह्य करने के लिये ही एकत्र हुए हैं ॥

सत्य हैं प्रतिहारक पुरुष अपनीमाया को स्मृति करके आप ही भय पाता है,' इसलिये जो हमारे पास सूत्र हैं वह सब भाई छीन लेंगे इस वास्ते पुस्तकादि उपकरण लुधियाना में ही रख कर फिर भी पूज्य महाराज के दर्शन करें तब सर्व पुस्तकादि लुधियाना में ही रख कर विहार करके अगरावां शहर में ही श्रीपूज्य महाराज के दर्शन आ किये ।

फिर नम्रतादि करने लगे तब श्रीपूज्य महाराजजी ने सब साधु एकत्र करके कहा कि मैं इन विहनचन्द्रादि पूज्य साधुओं का अपने गच्छ से पृथक् करता हूं क्योंकि इन्हों का न ता चारित्र ही शुद्ध रहा है नाही दर्शन शुद्ध है इसी वास्ते यह विचारे छल करते हैं अपने दोष ढांपने के लिये असत्य बोलते हैं तब भी विलासरायजी महाराजने वा मारवाड़ी मुनियों ने कहा कि सड़े हुए ताम्बूल (पान)का रखना किसी प्रकार भी अच्छा नहीं होता इसी प्रकार यह विहनचन्द्रादि भी असत्य बोलते हैं वा छल करते हैं और नाही इन्हों का चारित्र शुद्ध है नाहीं दर्शन सो इसी वास्ते इन को गच्छ से शीघ्र ही पृथक् करना चाहिये ॥

तब विहनचन्द्रादि भी बहुत ही नम्रता करने लगे और अर्हन् सिद्धों की शपथें खाने लगे पुनः रुदन करते हुए गद्गद वाणी बोलने लगे, और पुनः पुनः यह कहते हुए रुदन करते थे हे श्रीपूज्य महाराजजी अब हमारा अपराध क्षमा करो फिर जो कुछ आप दण्ड देंगे सोई हम मानेंगे हम भूल गये हैं आप अब अवश्य ही हमारा अपराध क्षमा करें ॥

तब श्री पूज्य महाराज ने कृपा करी कि तुम बड़े ही प्रपञ्ची हो क्योंकि तुम लुधियाना में क्यों पुस्तकादि छोड़ कर आये हो इस लिये सिद्ध होता है कि तुम्हारे मन में छल है अब मैं तुम को कदापि

गच्छ में नहीं रखूंगा। क्योंकि तुम *असत्य ही लिखते हो। असत्यही बोलते हो। उस काल में ही लाला टोकमराय, लाला राधामल्ल, अंगोरीमल्ल, गणपतिराय, शंकरदास, छज्जुमल्ल घोसुमल्ल इत्यादि भाई भी स्थित थे। सो उन्हों ने भी श्रीपूज्य महाराजजी से बहुतही विज्ञप्ति करी कि श्री पूज्य महाराज जी अब इन पर क्षमा करो क्योंकि यह अब भूल गये हैं। तब श्री पूज्य महाराज जी ने कृपा करी कि हे भाइयो यह विल्लघचन्द्रादि महान् छल कर रहे हैं और इन का चारित्र या दर्शन कलंकित होगया है और भी इन का सर्व आचार श्रीपूज्य महाराज ने अब भाईयों को सुनाया तब सर्व भाई कहने लगे कि हे महाराजजी अब इन को नितान्त मत रखो उसी ही समय श्री महाराज ने विल्लघचन्द्रादि गण को अपने गच्छ से बाह्य करदिया तब यह लाला सावसिंह की बैठक से नीचे उतार गये जिनके नाम यह हैं। यथा :—

विल्लघचन्द्र जी १, हुकमचन्द्र जी २ निहालचन्द्रजी३, निधानमल्ल जी ४,सलामतरायजी ५ तुलसीरामजी ६ कनैयामल्लजी ७,चम्पालाल जी ८, कल्याणचन्द्रजी ९, धाकमचन्द्रजी १०, गुरदित्तामल्ल जी, ११, रलारामजी १२,जब यह अगरांवा से दो वा तीनकोस के अनुमान चले गये तब इनके मनमें न जाने क्या बात आई फिर यह अगरांवामें ही आ गये पुन श्रीमहाराज जी से वदन करते हुए विज्ञप्ति करने लगे कि आप हमारा अपराध क्षमा करें और जो इच्छा हो वही प्रायश्चित दे देवें हम आपके दास हैं अपितु यह कथन भी इनका छल ही का था क्योंकि इनकी इच्छा और भी कतिपय भव्य जीवों को सन्मार्ग से

---

* बहुत से पत्र विल्लघचन्द्रादि साधुओं ने अर्हन की शपथें खा कर श्रीमहाराज को लिखकर दिये थे।

शोक है प्रमाद से वह पत्र छिन्न भिन्न होगये।

पराङ्मुख करने की थी। किन्तु श्रीपूज्य महाराज जी ने इनके उक्त कथन को फिर भी न स्वीकार किया और श्रीमहाराज ने फिर भी यही कृपा की कि हम को तुम्हारे वचनों की प्रतीति नहीं है और असत्यवादी दीक्षा के भी अयोग्य होते हैं सो हमने सूत्रानुसार काम किया है अब श्रीपूज्य महाराज ने इनको गच्छ में रखना नाही स्वीकार किया तब यह निराश होकर लुधियाना से ही भागये। तिस काल में आत्माराम जी जालन्धर में थे तब विश्नचन्द्रादि साधु आत्मारामजी को जालन्धर में ही जा मिले फिर इन्होंने सोचा कि उदर भरने के लिये कोई उपाय करना चाहिये जो कि आत्मारामजी के ही जीवन चरित्र से सिद्ध है जैसे कि जीवन चरित्र के पृष्ठ ५८ में पर आत्माराम जी कहते हैं कि यदि तुम को इस देश में विचरना होवे तो जोर लगा कर शहरों शहर श्रावक और ग्रामों ग्राम फिर के शुद्ध श्रद्धान का उपदेश करके श्रावक समुदाय बनाओ क्योंकि बिना श्रावक समुदाय के इस पञ्चमकाल में संयम का पालना कठिन है इत्यादि फिर य लिखते हैं कि, -

प्रायः सबही क्षेत्रों में पैर रखने जितना ठिकाना हमने कर रखा है इस देश को हम कदापि न छोड़ेंगे इत्यादि कथन से उदर पोषण उपाय विचार कर लिया किन्तु जब से श्री पूज्य महाराज ने इनको अपने गच्छ से बाहर किया तत् पश्चात् प्रायः कोई भी मनुष्य इनके असत्योपदेश में नहीं फसा किन्तु जो प्रथम ही अपने अनुकूल कर रखे थे वह भी किञ्चित् सन्मार्ग में आगये। अपितु जालन्धर में विश्नचन्द्रादि मुखपत्तिका मिथ्याचार विचारने वास्ते उद्यत हुए॥

फिर यह जीव न पहुँच गये और सौमासा भी वहीं ही किया किन्तु जब लाला गङ्गशाह भ रशाह, जीवनदास, गणेशदास, निहालशाह, मोतेशाह इत्यादि भाईयों के सन्मुख निज आशय प्रकाशित करने लगे तब किसी ने भी इनके असत्योपदेश को न स्वीकार किया।

अपितु लाला रणजीतसिंह ने अंबू में पधार कर विश्नचंद्रादि के साथ प्रश्नोत्तर कर के तिन को निरुत्तर किया सो उस काल का स्वरूप विश्नचंद जी ही जानते थे इस ही प्रकार प्रायः अन्य नगरों में भी इनके साथ यही वर्ताव होता रहा। और श्रीपूज्य महाराज के गच्छ में रहने वाले श्री वीरशासन के मुनि इन की स्वकपोल कल्पित बातों को असत्य करके दिखाने लगे थे*साध्वियें भी यथाशक्ति इनके असत्योपदेश की सूत्रों द्वारा समालोचना करके भव्यजीवों को दिखाने लगीं अपितु श्री महाराज ने १९२९ का चौमासा पटियाला नगर में ही कर दिया।

तब ही लाला वस्तीराम नामे वाल ला० शिशुराम (श्रीकृष्णदास) पटियाले वाले इत्यादि बहुनसे सद्गृहस्थोंने स्व सम्मत्यनुकूल पंडित शंभूनाथ को एक पत्र देकर प्रायः पजाब देश में यह प्रगट कर दिया कि यह विश्नचंद्रादि वेषधारी जिनाज्ञा से विरुद्ध उपदेश करते हैं और विरुद्ध ही इन का चारित्र होरहा है सो यदि यह किसी भी भव्य को मिथ्याउपदेश देवें तो वह उपदेश मानने योग्य नहीं है तथा किसी के मन में कोई भी शंका हो वह सूत्रों द्वारा निर्णय कर लेवे और इन का आचार व्यवहार जैन मतानुकूल नहीं रहा है अब ऐसे कथन को पण्डित जी ने नगर नगर ग्राम ग्राम में प्रसिद्ध कर दिया तब लोगों ने उक्त ब्राह्मण को यह उत्तर दिया कि पंडित जी हमने तो प्रथम ही इस बात को विचारा हुआ है सो कइयों ने पत्रोपरि लिखितादि भी कर दी ॥

---

* श्रीमती आर्या पार्वती जी ने भी संवेगियों को बहुत ही सुन्दर उत्तर दिये हैं कई स्थान पर इन को पराजय भी किया है ज्ञानदीपिकादि कई सुन्दर पुस्तक भी लिखे हैं देखो इन का जीवन चरित्र उर्दू भाषा में भी छपा हुआ है ॥

अब पाठकगण विचारें कि यदि आत्माराम जी का था किन चक्रादि द्रव्य लिङ्गियों का सत्योपदेश था फिर क्यों न किसी को सत्य पथ पर लाये किन्तु जिन को प्रथम ही अपने मतानुसार कर रक्खा था उनको हठ त्यागना दुष्कर होगया । अब बतलाइये आत्मा राम जी ने चार वर्णों में से किस को जैन धर्मी बनाया ?

फिर श्रीपूज्य महाराज चौमासा के पश्चात् देश में अपने सत्यो पदेश द्वारा भ्रमोच्छेदन करते हुए विचरने लगे । और इसी प्रकार श्री स्वामी जीवनराम जी महाराज ने भी * धूड़कड़ नामक ग्राम में आत्माराम जी को अपने गच्छ से पृथक् किया जब आत्माराम जी बहुत ही रुदन करने लगे तब श्री जीवनरामजी महाराज ने कृपा करी कि अब क्यों रुदना रोता है तुमको तो अब मन में रुदन करना पड़ेगा अपितु मैं तुम को अब गच्छ में कदापि न रक्खूंगा। तब आत्माराम जी ने स्वाप्रकृत्यानुकूल यह काम किया कि एक पत्र लिखकर श्री स्वामी जीवनराम जी महाराज को दे दिया । और साथ ही यह कह दिया कि यदि कोई आप से पूछे कि आत्माराम को आपने क्यों गच्छ से बाहर कर दिया तब आपने यह मेरा लिखा हुआ पत्र दिखला देना । स्वामी जी महाराज महान् भद्र पुरुष थे उन्हों ने इस बात को स्वीकार करके आत्मारामजी से पत्र ले लिया अब हम भी उस पत्र को नकल भव्य जीवों के दिखाने वास्ते इस स्थान पर लिख देते हैं यथा पत्रम् ।

श्री जीवणरामजी को श्रद्धा आराधना द्वादशांग की करके मोक्ष में जावे हैं और जो श्रीनंदी जी में सूत्रां के नाम हैं सो सूत्र भगवान

---

*यह धूड़कड़ ग्राम पंजाब देश व फीरोजपुर ज़िले में जीरे नगर से पांच कोश के अंतर पर बसता है ।

के बणाय हुई नहीं आचार्य के बणाय हुए हैं सो सर्व सच्चे नहीं आपनी मत कल्पना से मेळ संमेळ करके बणाय है।

और जो बत्तमान में ग्यारा अंग है इण में भी मेळ संमेळ करया हुआ है यह श्रद्धान श्री जीवनराम का ॥

बत्तीसूत्र पईंताली सूत्र चौराली सूत्र तथा १४००० हजार ए सर्व मत कल्पना के बणाय हुए है भगवान की वाणी नहीं।

आराधना द्वादशांगी करके मोक्ष जावे है और श्रीनंदीजी में जितने सूत्रां के नाम है सो सब सच्चे है। और जो पिछले आचार्य्य प्रमाणी का के बणाय हुए जो ग्रंथ है सो झूठे नहीं है यह श्रद्धान आत्माराम की है इति।

यह पत्र लिखकर आत्मारामजी ने श्रीस्वामी जीवनराम जी महाराज को दे दिया और श्रीमहाराज ने आत्माराम को गच्छ से भिन्न करके १९२९ का चौमासा फिरोजपुरमें ही करदिया पाठकगण आत्मारामजी की विद्याको भी देख लेवें। सो अनुमान कार्तिक मासमें लाला रणजीतसिंह जी भी फीरोजपुर में ही आगये तब श्री जीवनराम जी महाराज ने यह पत्र आत्मारामजी का लिखा हुआ श्रीमान् श्रावकजी को दिखला दिया तो उस ने कहा कि आत्माराम जी ने आप के साथ प्रपञ्च किया है क्योंकि जो कुछ आत्मारामजी ने आपको श्रद्धा विषय लेख लिखा है सो क्या यह लेख आप को सम्मत है तब स्वामी जी महाराज ने कृपा करी कि मुझे तो उक्त लेख प्रमाण नहीं है और नाहीं मेरा उक्त कथनानुसार श्रद्धान है तब श्रीमान् ने कहा कि जो कुछ आपका मन्तव्यामंतव्य है सो यह इस पत्र पर ही लिखें क्योंकि जो इस पत्र को पढेगा उसको आपका श्रद्धान वा आत्माराम जी का श्रद्धान विदित हो जावेगा तब स्वामी जी ने उक्त पत्रोपरि ही यह लेख लिख दिया ॥ देखिये ,—

अब पाठकगण विचारें कि यदि आत्माराम जी का या विल्लभ्यादि प्रभ्य लिङ्गियों का सत्योपदेश था फिर क्यों न किसी को सत्य पथ पर लाये किन्तु जिस को प्रथम ही अपने मतानुसार कर रक्खा था उनको हठ त्यागना दुष्कर होगया । अब बतलाइये आत्मा राम जी ने चार वर्णों में से किस को जैन धर्मी बनाया ?

फिर श्रीपूज्य महाराज चौमासा के पश्चात् देश में अपने सत्यो पदेश द्वारा भ्रमोच्छेदन करते हुए विचरने लगे । और इसी प्रकार श्री स्वामी जीवनराम जी महाराज ने भी * चूड़चक नामक ग्राम में आत्माराम जी को अपने गच्छ से पृथक् किया तब आत्माराम जी बहुत ही रुदन करने लगे तब श्री जीवनरामजी महाराज ने कृपा करी कि अब क्यों इतना रोता है तुमको तो भव भव में रुदन करना पड़ेगा अपितु मैं तुम को अब गच्छ में कदापि न रक्खूगा। तब आत्माराम जी ने स्वाभिप्रायानुकूल यह काम किया कि एक पत्र लिखकर श्री स्वामी जीवनराम जी महाराज को देदिया । और साथ ही यह कह दिया कि यदि कोई आप से पूछे कि आत्माराम को आपने क्यों गच्छ से बाहर कर दिया तब आपने यह मेरा लिखा हुआ पत्र दिखला देना । स्वामी जी महाराज महान् भद्र पुरुष थे उन्हों ने इस बात को स्वीकार करके आत्मारामजी से पत्र ले लिया अब हम भी उस पत्र को सकल भव्य जीवों के दिखाने वास्ते इस स्थान पर लिख देते हैं यथा पत्रम् ।

श्री जीवणरामजी को श्रद्धा आराधना द्वादशांग की करके मोक्ष में जाये है और जो श्रीमंदी जी में सूत्रां के नाम है सो सूत्र भगवान

---

*यह चूड़चक ग्राम पंजाब देश के फीरोज़पुर ज़िले में जीरे नगर से पांच कोश के अंतर पर बसता है।

के बनाय हुई नही आचार्य के बनाय हुए है सो सर्व सच्चे नही आपनी मत कल्पना से मेल संमेल करके बणाय है ।

और जो वत्तमान में ग्यारा अग है इण में भी मेल समेल करया हुआ है यह श्रद्धान श्री जीवनराम का ॥

बत्तीसूत्र पईंताली सूत्र चौरासी सूत्र तथा १४००० हजार ए सर्व मत कल्पना के बणाय हुय है भगवान की वाणी नहीं ।

आराधना द्वादशांगी करके मोक्ष जावे है और श्रीनंदीजी में जितन सूत्रां के नाम है सो सब सच्चे है । और जो पिछले आचार्य्यं प्रमाणी का के बणाय हुय जो ग्रथ है सो झूठे नहीं है यह श्रद्धान आत्माराम की है इति ।

यह पत्र लिखकर आत्मारामजी ने श्रीस्वामी जीवनराम जी महाराज को दे दिया और श्रीमहाराज ने आत्माराम को गच्छ से भिन्न करके १९२९ का चौमासा फिरोजपुरमें ही करदिया पाठकगण आत्मा रामजी की विद्याको भी देख लेवें । सो अनुमान कार्तिक मासमें लाला रणजीतसिंह जी भी फोरोजपुर में ही आगये तब श्री जीवनराम जी महाराज ने यह पत्र आत्मारामजी का लिखा हुआ श्रीमान् श्रावकजी को दिखला दिया तो उस ने कहा कि आत्माराम जी ने आप के साथ प्रपञ्च किया है क्योंकि जो कुछ आत्मारामजी ने आपकी श्रद्धा विषय लेख लिखा है तो क्या यह लेख आप को सम्मत है तब स्वामी जी महाराज ने कृपा करी कि मुझे तो उक्त लेख प्रमाण नहीं है और नाहीं मेरा उक्त कथनानुसार श्रद्धान है तब श्रीमान् ने कहा कि जो कुछ आपका मन्तव्यार्मतव्य है सो यह इस पत्र पर ही लिखें क्योंकि जो इस पत्र को पढेगा उसको आपका श्रद्धान वा आत्माराम जी का श्रद्धान विदित हो जावेगा तब स्वामी जी ने उक्त पत्रोपरि ही यह लेख लिख दिया ॥ देखिये ,—

१२ सूत्र परमुख सर्वमत कल्पना के बनाय हुए हैं व ऊपर की लिखत मुला कर लिखी सो नहीं परमाण विचतमान वि प्रसरवणा पसपण करि हो से सब मिच्छामिदु० २ घोखे स०,१९२१ कार्तकसु०११-१२ भगवी भगवान केवलीज्ञानी के पक्षपे सर्व तहत प्रमाण सो गणधर देसादेश श्रुत केवली के कहे सब सावभयार २ परमाण है ! जिन धर्म का सासन परमान नहीं द० जीवणराम साधु के फीरोजपुर में।

मियवरो ! जैसे उक्त पत्र में लेख हैं वैसे ही हमने भी लिख दिय लाये हैं ! अब देखिये अब भी जीवनराम जी महाराज स्वयम् लिखते हैं कि —

ऊपर की लिखत मुला कर लिखी इत्यादि अब पाठकगण ! स्वयम् विचारेंगे कि भात्मारामजी के जीवन चरित्र में लिखा है कि जीवन राम जी को भ्रमालिया अब पाठकगण विचारें कि श्रीजीवनरामजी को किसने भ्रमाया मियवरो ! अवश्य ही कहना पड़ेगा भात्मारामजी ने।

अपितु श्रीपूज्य महाराज नगर २ ग्राम २ से मिथ्या मत का नाश करते हुए जालधर नगर में पधार गये।

सो वहां ही १९१० आषाढ शुक्ल ५ मी को स्वामी हरनामदास जी वा स्वामी गार्विन्दरामजी वा स्वामी मधायाराम जी को दीक्षा दे करके १९२० का चोमासा हुशियारपुर में आ किया।

सो बहुत से भव्य जीवों को मिथ्या मार्ग से मुक्त करके जिन धर्म का उद्योत करते हुए चोमासे के पश्चात अनुक्रम से विहार करके लुधियाना में पधार गये तब लुधियाना में लाला भद्रामल्ल लाला मखमीमल्ल लाला अट्टमल्ल लाला गारीमल्ल इत्यादि सुश्रावकों ने शुद्ध जैनधर्म में दृढ़ होकर जनधर्म का बहुत ही उद्योत किया फिर श्रीपूज्य महाराज ने मलौद शहर की ओर विहार कर दिया।

क्योंकि जिस समय मलौद शहर में तपस्वी सेवकरामजी महा

राज ने तपस्या भी हुई थी तब, श्री महाराज मलीर शहर में पधारे तब भाईयों की अतीव विज्ञप्तिके प्रयाग से १९३१ का चौमासा मलीर में ही कर दिया सो चौमासा में धर्मोद्योत बहुत ही हुआ चौमासे के पश्चात् श्री महाराज विचरते हुए भव्य जनों के संशय छेदन करते हुओं ने १९३२ *का चौमासा नाभा नगर में कर दिया सो नाभे नगर के वासी ओसवाल वा वैश्य लोगों ने धर्मोद्योत बहुत ही किया और इस चौमासा में लोगों ने ज्ञान भी अतीव सीखा।

अब पाठक जनों को यह आकांक्षा भी अवश्य होवेगी कि जब श्री पूज्य महाराज ने विदनचन्द्रादिकों को अपने गच्छ से भिन्न किया था और श्री जीवनराम जी महाराज ने आत्मारामजी को स्वगच्छ से पृथक् किया था तो फिर यह किस महात्माके शिष्य बने और उस महात्मा के पूर्वज महात्मा कैसे थे सो पाठकों के संदेह छेदनार्थे हम इस बात के निर्णयार्थे स्व लेखनी को आरूढ़ करते हैं॥

प्रिय मित्रवरो! जब आत्मारामजी वा विदनचन्द्रादि सर्वद्रव्य लिङ्गी सुधर्मगच्छ से पृथक् किये गये फिर इन का अनुचित उपदेश प्रायः किसी भी मठपने न ग्रहण किया किन्तु इन को ही लोक गुरु होन कहने लग गये फिर इन्होंने अनुमान १९३२ में भगवान् वर्द्धमान स्वामी का लिङ्ग परिवर्तन कर दिया और शहर अहमदाबाद में पहोंच गये फिर वहां पर बुद्धि विजय को गुरु धारण किया जोकि पूर्व सुधर्म गच्छ से निकलकर तपागच्छमें गया था जिसका नाम बूटेरायजी था।

ध्यान रहे रत्नारामजी ? गङ्गाविशनमल्ल जी ! तो इमसे प्रथमही पृथक् हो चुके थे।

किन्तु जो अहमदाबाद में पहोंच गये थे उन्होंने तपागच्छ का वासक्षेप लिया था।

---

* श्रीपूज्य महाराज ने इसी सम्वत्सर में गच्छ को उन्मार्गसे सम चामुकूल १२ अङ्क लिखे थे जोकि अद्यापि पर्यन्त गच्छ में प्रचलित हैं।

अथ हम पीताम्बर मतका किञ्चित् वृत्तांत चतुर्थस्तुति निर्णय शंकोद्धार से लिखते हैं।

सज्जन जनो ! चतुर्थ स्तुतिनिर्णय शंकोद्धार प्रस्तावना पृष्ठ ५४ पंक्ति १४ वीं से देखिये —

हवे तमारे श्रावक लोकों ने विचार करवो जोईये के आत्माराम जोनी त्रीजी पीढी थी चोथी पीढी वाला उन्नो परिग्रह असंयम तो सर्व सधर्मा प्रसिद्धछेने जैन शास्त्रोना अभिप्राय थी तो एमनी सर्व पेढीयो असयमी सिद्ध थायछे केमके आत्माराम जी आनंद विजय जी ए पोतानी बनावेली पूजामा गुरु आवलि लखीछे ते एवयीछ ।
सत्य विजय १ कपूर विजय २ क्षमा विजय ३ जिन विजय ४ उत्तम विजय ५ पद्मविजय ६ रूप विजय ७ कीर्ति विजय ८ कस्तुर विजय ९ मणि विजय १० बुद्धि विजय ११ मुक्ति विजय १२ तस लघुभ्राता आनंद विजय एसर्व पेढीया श्री गच्छाचार पोछपत्र प्रमुखग्रंथों ना अभिप्रायथी अने जैन लिंग थी विरुद्ध सिद्धथाय छे केमके ते ग्रंथोमां पलियांवर तथा पित प्रमुख रंगेला वस्त्र धारवा वालाने गुरु गच्छ आचार्य आज्ञा रहित जन लिंग थी विराधि कह्याछेने प्रथम एमनी पेढीमां श्री सत्य विजय जीएपणाले गुरु आज्ञा विना पलियांवर करवा ने त्यार पछी केटलीक पेढी वालाए एकाविया करयो नेपछीतो फक्त रंगोला केशरी या करयां ते धर्ममाममां वर्ते छे तथा जैन प्रथमां तो आचार्य उपाध्यायनो निश्रायविना साधुकग्रामयोने आत्मारामजी पोते तथा तेमनी पेढी वाला श्री तपागच्छना नामधरायोने श्री तपागच्छना आचार्यो ने शिथिल असयमो जाणो तेमनी आज्ञामां प्रवर्तता न थी ने गणीप्रमुख पदवी पोतानो मेळे धारण करेछे पण श्री अंगचूलिया प्रमुख जैन सूत्रोमां गुरुगच्छ आचार्य विना पोतानी मेळे गणी प्रमुख पदवी धारवा वाला ने महा मिथ्यात्व दृष्टि दुरारायक पाखंड मतियो ने हस्तिये पण देख वा वर्ज्याछे ने आत्मारामजी आनंद विजय जोनी

गुरु पर परा मां अद्यापि जुभी कोई आचार्य्य उपाध्याय थया नथी तो पणकोई संयमो गुरुगच्छा चार्य पासे उपसंपदा चार्य पदवासक्षेप कराया विना अर्थात् नवीदिक्षाने आचार्य पद वासक्षेप कराव्या विना अनेपालीताणामां कोई संयमी आचार्य ने संघे आचार्य पदवी दी धाविना पोताना दृष्टिरागी थाणियाउ मा दीधेलो आचार्य पदस्वीकार करी पोताना। करेला प्रश्नोत्तरातम प्रथमा ३१४ मा पृष्टमां छपा व्युछेके पालीताने में * चार प्रकार महा संघके समुदाय ने आचार्य पद दृत्त।

---

* चर्चा चन्द्रोदय भागतीसरेके पृष्ट ३० पंक्ति ५ पर लिखा है कि प्रश्न ? तुम आत्माराम जीके नाम के साथ में सूरीश्वरपद देख कर क्यों जलते हो अनुमान होता है तुमको मनसे कुछ द्वेष भाव है।

उत्तर—मित्रवर हम जलते भी नहीं हैं और हमको मन से कुछ द्वेषभाव भी नहीं परंतु दरिद्री का नाम लक्ष्मीपति रखना युक्त नहीं उपहास्य होता है।

प्रश्न—क्या आत्माराम जी को संकल श्री संघने सूरिपद नहीं दिया है (उत्तर) संवत (१९४३) में आत्मारामजी ने पालिताणे में चौमासाकिया और कार्त्तिक शुक्ल १५ को शत्रुंजय तीर्थ की यात्रा को अनेक श्रावक आते ही हैं। उनमेंसे दो चार शहर के रहने वालों मे जो आत्माराम जीके रागी थे) आत्मारामजी से कहा हम आपको आचार्य पदवी देना चाहते हैं आत्मारामजीने न मालूम क्या लाभ जान कर इसबात को स्वीकार करलिया और मनमें फूलगये इतना भी नहीं कहा कि ? हमारे बड़े गुरुभाई गणि जी श्री मूलचंदजी महाराज तथा श्री वृद्धिचन्द् जी महाराज से इसबात में सलाह और आज्ञा लेना चाहिये दूसरे दिन श्रावकों ने शेठ नरसिंह केशव जी की धर्म शाला में एक मकान सजा कर आत्माराम जीको पाट पर बैठाय दिया और कितनेक श्रावकों ने इकट्ठा हो कर जंनाघम्म किया कि आजकल भारत

नाम विजयानन्द सूरि अपर प्रसिद्ध नाम आत्माराम मुनि इत्यादि पोतानी आचार्य पदधराओ आत्मारामजी ने नरक निगोदना कारा गारमां पड़वानो इच्छा करशो न जोइये ॥

मादे आत्माराम जाना हितके वास्ते तमने कहिये छीयके जो

---

भूमि आचार्य पदसे हीन हो गई सबकी सलाह हो तो श्री आत्माराम जीका इस पदसे विभूषित करें कितनक श्रावकोंने तर्क की कि महाराज पर आचार्य पद का वास क्षेप कौन करेगा। वास क्षेप करने वाला साधु होना चाहिये जो महाराज से दीक्षा में बड़ा होवे आचार्य पद मिले पीछे महाराज जी गणि जी श्री मूलचन्द्र जी महाराज तथा वृद्धि चन्द्रजी महाराज को वन्दना करेंगे वा नहीं ? करेंगे तो आचार्य पद की न्यूनता होगा। और नहीं करेंगे तो परस्पर विरोध होवेगा इस बात को सोच ला कितनेक श्रावकों ने कहा कि सोच लिया है जो काम करने को आपलोग इकठे हुये हैं उसको करना ही मुनासिब है बस इतने में मरुस्थ और पंजाब के कितनेक श्रावकों ने जो आत्मा राम जी के मान्य श्रावक गिन जाते हैं ? ऊंचे स्वर से कहदिया कि पीछे श्री सूरीश्वर महाराज की जय न किसी से वासक्षेप किया न कुछ क्रिया अनुष्ठान किया आत्माराम जी उस दिन से अपने आपको सूरिमानने लगे शिष्यवर्ग से कहदिया आजसे हम का सूरि लिखा करो हम कहते हैं जंगल में मोर नाचा किसने देखा ? इत्यादि कथन उक्त पुस्तक में हैं अपितु उक्त पुस्तक साधुमार्गियों की विरचित नहीं है शोक है आत्माराम जीके जीवन चरित्रमें लिखा है कि ३५००० सहस्र मनुष्य में सूरिपद आत्माराम जी ने प्राप्त किया सो हम पूछते हैं। आचार्य पदसाधु देसके हैं या गृहस्थी और क्या विधि क्या वर्णन है और किस गच्छ के आत्माराम जी आचार्य बनाये गये क्योंकि आत्माराम जी के गुरु के श्वेत वस्त्र थे और आत्माराम जी के पीत, अर्थात् पीले वस्त्र इत्यर्थ' ॥

भारमाराम जी मश्नमोरू हाय तो जेम मनेथी जैम शास्त्रोमा न्यायथी श्रोजी चौथी पेढी वाला श्री प्रमोद विजय जी ना गुरू ने संजमी। जाणी तथा साधु समाचारी पोतानी परंपरामां सर्वथा उच्छिन्न न थइ तो पण श्रीगुरू माहाए क्रियावंत संयमी गुरू नो हा थे दिक्षा प्रमुख साधु समाचारी तथा गुरू परंपराए आवेली महासंघ समस्त श्री गुरू वोधेली आचार्य पदवीना धारक श्री विजेयराजेन्द्र सूरिजी ने संयमी जाणीतेमनो पासेउपसंपद् अर्थात् नयी दीक्षा ग्रहण करी क्रिया उद्धार करयो तेम एमने पण संयमी मुनीनी पासे चारित्रोप संपत् अर्थात् दीक्षा लेवी जोइए केम के फरी दीक्षा लेवी थी एक तो कुलिंगपना नु कलकटली अमोमान वेग लोपइ जशे ने बीजु पोते साधू नथी तो पणअमे साधू छीए एवु लोकोने कहे वु पडे छे ॥

तद् रूप मिथ्या भाषण दुषणथी बचो जसे ? अने त्रीजु जे कोई मोछा श्रावकएम ने साधु करीने माने छे ते श्रावका नु मिथ्यात्व पण वेगलु थइ जशे इत्यादि बहु गुण उत्पन्न थशे माटे जो भारमाराम जी आनंदविजयजी आत्मार्थी छे तोए अमारुं कहे व परमोपकाररूप जाणी ने अंगीकार करशे तथा आचार्यपद लेवानी वांछा हाय तो भारमाराम जी ने उचित छे के प्रथम कोई परंपरागत संयमी आचार्य देखीने तथा संघु मम परंपराए पोसह सालाए पमाय थइताए के महाणु भागसु रिणोगण पोढग धारगा संयमे सुवइता ? इत्यादि श्रीभग चूलिया प्रमुख जैन सुत्रोनो माहाना धारक श्रीसुधर्म परंपराए पोषधसाला प्रमुख परिग्रह प्रमाद छोडीने अर्थात् शिथिला चारपणु मुकी ने क्रिया उद्धारना करवा वाळा एवा कोई महाणु भागसूरि आचार्य जो इवेमनी पासे दीक्षा लेई आचार्य पदधारण करे तो आगमनो भग रूप दुषण थी बचीजाय अनेएम ने आचार्यमानवा वाळा श्रावकोनु मिथ्यात्व पण वेग लुथइजय मे नरकनिगोद रूपो कारागारमी मोजमान थानो भयपण टली जाय केमके समाचारीने साधू तथा मनाचार्यने आचार्यमान यो एम

हातु मिथ्यात्व छे वली परंपरागत संयमी गुरु आचार्यनी पासे चारित्रोप संपदा चार्यपद अर्थात् दीक्षा अने आचार्य पद लीधाविना कदापि जैन शास्त्रमा साधू पणु तथा आचार्य पणुमान्य करुं न थीं ॥

माटे संयमी गुरु तथा आचार्यनी पासे संयम छोडीने साधू पणु तथा आचार्य पणु आत्माराम जी ने धारण कर्युं ओंयेने पूर्वोक्त रीतो थी साधू पणु तथा आचार्य पणु धारण नहीं करतो तो जैनमत ना शास्त्रों नी श्रद्धा वाला एम ने जैनमत ना साधू तथा आचार्य केथी पते परमाण करी अंगीकार करशे ! इत्यादि तथा उक्त ही पुस्तक के पृष्ट २९ पर लिखा है कि पहिले आत्मारामजी थानकपंथी ढुंढिया था वेप छो स्वलिङ्ग श्रीमहावीर स्वामिना यति ना श्वेत मानो वेत कपडामो छोडीने अन्यलिङ्ग पीताम्बर भयतिनो ग्रहण करवो परन्तु कोई संयमी गुरु नीपासे चारित्रोप संपत् अर्थात् फरीने दिक्षा लीधी नहीं अने जैनो पासे दिक्षा ग्रहण कर साधु कहे छे तेपमना गुरु पासे मुख कहता के में संयमी नहीं हूं ! तथा पीताम्बर मणिविजयादिक नी गुरु परंपरालो बहु पेढीया थी संयम रहित हतो तो फरी असंयती नी पासे दीक्षा छोडने उप संपद ग्रहन करवोप जिनमत ना शास्त्रोंथी विरुद्ध इत्यादि तथा पृष्ट २९ परापरि लिखा है कि कारणके सोमाग विजयजी तो जेम श्रीरूप विजयजीए रूपनी पद्मनी नामनी ढुंढियो चलावी तेम सोमाग विजयजी पणढुंढियो चलावता तथा असंयम प्रवृत्ति श्री गुर्जर मारवारऊ देशमा सर्व संघमा प्रसिद्ध छे इत्यादि तथा पृष्ट २१ पर लिखा है कि श्री बुटेराय जीए सर्वसंवेगी नामधारी ने कुगुरु समझी तेमनो लिंग त्यागन करी श्वेत कपडा धारण करी इत्यादि तथा पृष्ट २७ पर लिखाहै कि आत्माराम जी आनंदविजयजी तो विद्वान् पणानो अभिमान धारण करी ढुंढकमत मांथी नीकलीने कुलिंग पणधारण करयुंपण कोइ संयमीगुरु देखी तेमनी पासे उपसंपद नयी दिक्षालीधो नही इत्यादि ॥

ाठकगण ! उक्त लेख आत्माराम जी के ही गच्छका है सो
यं विचार करें कि आत्माराम जी श्री भगवान् वर्द्धमान स्वामी
त्पादन किया साधु धर्म वा लिङ्ग छोड़ करके परिग्रह धारियों
शिष्य बने जो कि संयम से रहित धन से विभूषित हुंडियां
थे पाठकगण क्या जाने आत्मारामजी ने इनके धन को ही देख
र विचार लिया हो कि यही भगवन् के शासन के हैं।

क्योंकि इनके पास धन बहुत है सो भगवान् भी संसार पक्ष
पुत्र होने से बड़े ही धनाढ्य थे शोक !!! शेष समीक्षा इनके
ो पाठकों पर छोड़ते हैं।

क्योंकि अधिक समालोचना में विस्तार का भय है सो यह तो
गण जान ही गये होंगे कि आत्माराम जी संयमवृत्ती त्याग कर
ह धारियों के शिष्य हुए और न तो कोई इनके गच्छ में
र्य ही हुआ है नाही उपाध्याय सत्य है जब संयम ही नहीं है तो
आचार्य कहां से होवे।

किन्तु श्री पूज्य महाराज का १९३२ का चौमासा नाभे शहर में
दि से पूर्ण होगया श्री महाराज चौमासा के पश्चात् विहार
 देश में जय विजय करने लगे।

फिर श्री पूज्य महाराज ने मालेरकोटला, रामपुरा, लुधियाना
र, फगवाड़ा, जालंधर, कपूरथला, गुरुका जंडियालादि नगरों में
ोत करके लाला हरनामदास सवलाल ओसवाल की बैठक में
३ का चौमासा कर दिया।

चौमासा में धार्मिक कार्य्य बहुत से हुए और चौमासा में दो
: पुरुष धर्म के प्रकाशक पत्रक्षयोपशमता के कारण से वैराग्य
र को प्राप्त होते हुए अमृतसर में ही आगये जैसे कि—श्री पूज्यो
मी, १ श्रीशिवदयालजी, २ श्री सोहनलालजी, ३ श्री गणपतिराय

जो, ४ सो श्री बूलोरायजी पसरूर के वासी और श्री शिवयालजी रोहतास के वसने हारे और श्रीसोहनलालजी समबयाले के वसने वाले श्री गणपतिरायजी पसरूर के रहने वाले तिन्होंने श्रीपूज्य महाराज के पास दीक्षा के वास्ते विज्ञप्ति की श्री महाराज ने विज्ञप्ति को स्वीकार करके १९३३ मार्ग शीर्ष शुक्ला पञ्चमी चंद्रवार के दिन चारों को ही दीक्षित किया।

फिर श्रीमहाराजने बूलोरायजी * को श्री खूबचन्द्रजी महाराज के शिष्यकर दिये और श्रीशिवयालजी महाराज वा श्रीसोहनलाल जी श्री धर्मचन्द्र जी महाराज के शिष्य कर दिये श्रीगणपतिरायजी महाराज श्री मोतीरामजी महाराज के शिष्य किये गये।

जिन में से श्री सोहनलाल जी महाराज ने विद्याध्ययन करके थोड़े ही काल में संवेगमत का पराजय किया स्वामी जी महाराज की युक्ति के सन्मुख आतमारामजी खड़े नहीं होते थे और जिन्हों ने बहुत से भव्यजीवों की मिथ्यात्व को नष्ट करके पुनः उनको सम्यक्त्व में स्थिर किया है आज दिन सुधर्म्म स्वामी† के ८९ वें पट्टोपरि विराजमान हैं सूर्य समान प्रकाश कर रहे हैं।

---

*प्रथम श्रीबूलोराय जी को श्रा पूज्य मोतीरामजी महाराज की निश्राय किया था अपितु श्री महाराज ने स्वीकार नहीं किया फिर श्री खूबचंद्रजी महाराज का शिष्य किया गया।

†श्री भगवान् वर्द्धमान स्वामी के ८९ पट्टोपरि विराजमान श्री पूज्य सोहनलालजी महाराज हैं जिन्होंने संवेगमत का शास्त्र द्वारा कर प्रार पराजय किया है जिसका स्वरूप आगे लिखा आयगा।

अपितु श्री पूज्य महाराज (श्री सोहनलालजी) का जन्म सम्वत् १९०६माघ मास कृष्ण पक्ष प्रतिपदा स्यालकोट के ज़िलामें समड़याल नामक नगर के लाला मथुरादासजी की धर्म पत्नी माई लक्ष्मीदेवी के कुक्षसे हुआ है देखिये ! जन्म कुण्डली तथा आचार्य वर्य श्रीपूज्य सोहन लालजी महाराजका जन्म लग्न ! श्रीविक्रमाब्द १९०६ पोह मास धनार्क प्रविष्टा १८ माघ कृष्णा प्रतिपदा रविवासरे ऐन्द्र योग पुनर्वसु नक्षत्रे वृश्चिक लग्नोदये ओसवंश ।

## श्रीपूज्य सोहनलालजी महाराज की जन्म कुण्डली !




श्री पूज्य महाराज परमशान्ति मुद्रा हैं श्री गणपतिराय जी महाराज भी उक्त गच्छ में गणावच्छेदिक वा स्थविर पदसे विभूषित हो रहे हैं जो महान् दीर्घ दर्शी हैं और श्री संघ के परम हितैषी हैं स्वामीजीका जन्म पसरूर शहर ज़िला स्यालकोट श्रीविक्रमाब्द१९०१ भाद्र पद कृष्णा पक्ष तृतीय मगळ वार के दिन लाला गुरुदासमल्ल श्रीमाल की धर्म पत्नी माई गोर्यां की कुक्षसे हुआ है स्वामीजीके जन्म लग्नके ग्रह देखने से यह स्वयमेवही सिद्ध हो जाता है कि स्वामीजी महाराज परम हितैषी हैं !

# अथ श्रीगणावच्छेदिक गणपतिराय जी महाराज की जन्म कुण्डली।

विक्रमाब्द १९०६ माद्र पद कृष्ण पक्ष तृतीया सोमवासरः।




सो यह कथन प्रसंग से अत्र लिखा गया है ।

किन्तु दीक्षा देकर श्री पूज्य महाराज ने ग्राम नगरों में धर्मोप देश दे कर लुधियाना माछीवाड़ा, खरड़, रोपड़ इत्यादि नगरों में विचरके १९३४ का चौमासा मालागढ़ में जा किया सो चौमासे में धर्मोद्योत बहुत हुआ ।

पाठकों को स्मृति होगा के हमने पूर्व लिखा था कि १९३४ के चौमासा में आत्मारामजी का वरम करना लिख करेंगे सो पाठक वृन्द ! ध्यान से पढ़ें कि १९३४ का चौमासा आत्मारामजी का जोधपुर में था और श्रीस्वामी जीवनरामजी महाराज का चौमासा तब ही अंगलदेश के भाईदे कोट नामक नगर में था तब आत्माराम जी नेजोधपुर से अपने हाथ से एक पत्र लिख कर स्वामी जीवनराम जी महाराज को भाईदे कोट में भेजा सो उस पत्र की नकल यथातथ्य भव्य जीवों के दिखाने वास्ते लिखता हूं ? और जिसके पढ़ने से पाठकों का आत्मा राम जी की विद्या बुद्धि भली प्रकार से विदित हो जायेगी ।

## अथ पत्रम् ।

स्वस्ति श्री मारवाड़ कांटे साधु जी श्री श्री श्री श्री श्री श्री जीवणरामजी योग लिखी जोधपुर सेती आत्माराम मे सुखसाता षिमा-षणा संवछरी संबंधी बहुत बहुत करके वाचजो मने आपने तो मेरे कू भूलाय दीया है परन्तु मेरे मन में तो आप घड़ी एक भूलते नहीं हैं कारण यह है जो बाल अवस्था सूं आपने मेरी पालना करी अने पढा या जो विद्या मेरे कु आई है सो सर्व आपका उपगार है अने अब जो अनुमाने लाखां श्रावक मेरी सेवा करते हैं तथा १४ साधु मेरे साथ हैं एसर्व आप ही का उपगार है सो आप कूं मिलणे के बहुत अभिलाषा लग रही है सो आप के गुण तो मेरे कूं सर्व मालूम हैं मुह स कहे नहीं जाते हैं ग्राम चूरुषक में आप से घणी अरज करी थी के मेरे कू आप दूर न करो परन्तु आप तो गुरु के दरजे थे सो मेरा क्या जोर चलता था दूसरा मने तो आपका अविनय कदेई नहीं कीया अने आज दिन तक अपना मूंढा थी कदेई आप की निंदा नहीं करी बलके आपके भद्रिक स्वभाव का तथा ब्रह्मचर्य का तथा तपस्या की महिमा घणे लोकां आगल करता हूं परन्तु जब आप याद आवते हो तथा दिल भराईजता है आंखां में पाणी आजाता है सो मेरे कूं बड़ा दाह होता है सो तो कहां लग लिखूं सो अब आपने कृपा करके मेरे कू अपना मुख कमल का दर्शन करावणा सो इठे चौमासे में दिल्ली की तर्फ विहार करके आवणा महीने माघ तक सो आपने बी बागर के गामां में विहार करके पधारणा ।

सो आपका मेल हो जावेगा अने जो मैं समुद्र के अंतलग रचना देखी है तथा जीर्ण ताड पत्रां के भंडार देखे हैं सो सब आप कू सुणाऊंगा मेरा जैसा राग आप के उपर था वैसाही राग अब है मैं तो अच्छी तरे जाणता हूं जो आप परभव सुधारणे के वास्ते ऊटेहो

अमे आप कू मलूम ही है जितने मत अब जन नाम के हो रहे है मागे आप कू किसी श्रावक के मुलाहजा से मेरे से मिलना बंद नहीं करणा आप ओ मेरेसे न्यारे रहते हो यमेरे कूं बडा दुख है मेरी मरजी यह है जो आप की सेवा करूं सदा पास रहूं पुस्तक मेरे कू इतने मिले है जो गिणती से बाहिर है ।

श्रावक तो अनुमाने १०००००० दस लाख सेवा करत है अने साधू मेरे पास है सो बडे विनय वान है परन्तु एक आपका विजोग है यही मेरे कू दुःख है असे असे क्षेत्र है जिनमें७०००हजार श्रावक के घर है परमेश्वर की तरे साधू कू मानते हैं क्षेत्रथी ५००० हजार गुजरात में होवेगे परंतु साधू भगवान के थोडे हैं साधू त्यागी अनुमान ७० वा ८० है साध्वीया १५० के अनुमान है सो हमारी ए मरजी है जो आपके साथ फेर सर्व देस अने तीर्थ जिन के उपर २५०० मंदिर हु अने २४ से वर्ष के बणे हुए मंदिर अब तक करडे है ए सर्व वस्तु का हाल आप मिलोगे जब कहुगा सर्व साधु आप कू चाहये है अने मेरे साधू जैनेन्द्र व्याकरण वगेरे घणे २ शास्त्र भणे है ए सर्व आप आप मिलोगे तब देखोगे ए चिट्ठी मैंने पूर्व रागथी लिखी है।

मुझ कोइ मतलब नहीं इतने दिन जो चिट्ठी नहीं लीखी सो आपने मना कर दीया था। परन्तु मैं कहांलग सबर करु इस वास्ते लिखी है सो इसका समाचार सर्व पाछा लिखणा ।

जोधपुर में भालचंद पारख की दुकान उपर चिट्ठी लिखो सं० १९३४ कार्तिक वदि ८ दसखत आतमाराम के ।

अथ किञ्चित् उक्त पत्र की समालोचना करके मध्यजनों को दिखाता हूं।

प्रियपाठकवृन्द ! जो आतमाराम जी के जीवन चरित्र के ४१वें पृष्ठोपरि लिखा है कि-आतमाराम जी ने १९२१ में चौमासा में, सार स्वत, चन्द्रिका, कोष, अलंकार न्याय काव्यादि ग्रंथ पढे । सो पाठक

गण स्वय ही विचार करेंगे कि इतने विद्वान का ऐसा नियम विरुद्ध पत्र होसका है कदापि नहीं इससे स्वत ही सिद्ध होगया कि आत्मारामजी ने व्याकरण को ही कलङ्कित किया तथा नाहो आत्मारामजी सुदर पद रचना करके शब्द लालित्य लिखना ही जानते थे जैसे कि उनके लिखे पत्र से स्पष्ट सिद्ध है तथा लिखने की शैली इस प्रकार से ग्रहण करते हैं कि—परन्तु जब आप याद आवदो हो तदा दिल भर आंवदा है आखां में पाणी भाआंन्दा है सो मेरे को बड़ा दाह होता है सो सो कहां लिखू। *इत्यादि मित्रवरो क्या यह व्याकरण के विद्वानों की भाषा है क्योंकि उक्त लेख से सिद्ध होता है कि आत्माराम जी को व्याकरण का नितान्तम् बोध नहीं था यदि बोध होता तो उक्त पत्र विभक्ति तिङन्त कृदन्त प्रत्यय समासादि से विरुद्ध क्यों लिखते तथा व्याकरण का यदि संज्ञा प्रकरण भी देखा होता तो वर्णों के स्थान तो ज्ञात होजाते जैसे कि व्याकरण के संज्ञा प्रकरण में लिखा है कि—

अकुहविसर्जनीय जिह्वामूलीयानां कण्ठ तथा ऋटुरषाणां मूर्द्धा ॥

अर्थात् अष्टादश प्रकार का अवर्ण पुनः कवर्ग जैसे कि—क ख ग घ ङ, और विसर्जनीय जिह्वा मूलीया इनका कण्ठ स्थान है और ऋवर्ण के अष्टादश भेद टवर्ग जैसे कि—टठडढण र, ष, इनका मूर्द्धन स्थान है ?

मित्रवरो उक्त पत्र में आत्माराम जी ने प्राय कण्ठ स्थान के वर्णों के स्थानोपरि मूर्द्धस्थान के वर्णों को ही लिखा है जैसे कि—आखां में पाणी आआंदा है,(कहांलग लिखूं)इत्यादि सो क्या यह आत्मराम जी ने अपनी बुद्धि का परिचय नहीं दिखाया है अवश्य दिखाया है ?

* वाह ! ! ! कैसी सुन्दर काव्य आत्माराम जी ने लिखी है जिस से इमसमादि महात्माचार्यों की काव्य लज्जित होरही हैं ॥

फिर संवेगी लोग कहते हैं कि--आत्माराम जी ने ढूंढक मत मनः कल्पित जान के त्याग दिया ! किन्तु ! महात्मा जी अपने पत्र में लिखते हैं कि—आपके गुण तो मेरका सर्व मालूम हैं मुह से कहे नहीं जाते गाम चकवाक में आप से घणी अरज करी थी कि मेरे को आप दुर न करो परन्तु आप तो गुरु के दर्जे के थे सो मन क्या जोर चलता इत्यादि। पाठकगण ! आप स्वयं विचार करें कि इस लेख से क्या सिद्ध होसकता है या कोई यह कह सका है ! कि आत्मा राम जी ने श्री स्वामी जीवनराम जी महाराज का छोड़ दिया या ढूंढक मत को मनःकल्पित जान करके त्याग दिया !

किन्तु जब आत्माराम जी का दर्शन चारित्र शुद्ध न रहा तो गच्छ में भी रखना अयोग्य था इसीवास्ते स्वामीजी ने आत्मारामजी को गच्छ से भिन्न किया फिर लिखा है कि—मैंने कभी भी आपका अविनय नहीं किया किन्तु स्तुति करता रहता हूं—इत्यादि—

जब वीरशासन के मुनियों को असत्य कटुकवाक्य प्रदान किये हैं तो क्या यह अविनय नहीं है अवश्य है तथा सम्यक्त्वशल्योद्धार नामक ग्रंथ को पढ़कर देख लीजिये (जो कि महात्मा जी का रचा हुआ है) आद्य से इतिपर्यन्त पठन करते हुए आपको सत्य, मृदु,वाक् कहीं भी दृष्टि गोचर नहीं आवेंगे ! हां-ढूंढिये चमार, मुसलमान, नरक दुर्गति के पढ़ने वाले इत्यादि शब्दों की वर्षा अच्छी को हुई है ! अर्थात भरमार है ॥

फिर और भी देखिये आत्माराम जी के कथन में सत्यता भी प्रतीत नहीं होती है जैसे कि आत्माराम जी स्वपत्र में लिखते हैं कि जो मैं समुद्र के अंत लग रचना देखी है तथा जीर्ण ताडपत्रों के भंडार देखे हैं सो सब आप को सुणाऊंगा इत्यादि पाठकवृन्द आत्मा रामजी कौनसे समुद्र के अंत लग रचना देखकर आये हैं-क्या लवण समुद्र या कालोदधि-तथा स्वयंभूरमण समुद्र सो क्या यह अनु

चित ऐसा नहीं है भवश्य है क्योंकि सांप्रतम काल के शोधकलम तो यह कहते हैं कि–उसे कोई भन्त नहीं मिला ॥

फिर एक यह भी बात है कि–आत्माराम जो १९३२ सम्वत् म पञ्जाब देश से विहार करके अमदावाद में चौमास आ रहे फिर १९३३ का चौमास भावनगर में किया १९३४ का चौमास जोधपुर में किया तो क्या यह तीनही नगर समुद्र के मन में बसने वाले हैं॥

हा यदि किसी बालका नाम आत्माराम जी ने समुद्र कल्पन करलिया हो तब तो न्यारी बात है क्योंकि जब आत्माराम जी ने एक भचित्त द्रव्य को अर्हन मान लिया है तो भला समुद्र की तो क्या ही बात है ।

क्योंकि भोर किसो प्रकार भी आत्माराम जी का समुद्र तक रचना देखना सिद्ध नहीं हो सकता क्योंकि भारत वर्ष के सूत्रों में ३२००० हजार देश लिखे हैं किन्त आत्माराम जी के जीवन चरित्र में केवल पञ्जाब, गुजरात, मारवाड़, मालवा, इत्यादि देशोंके हो नाम लिखे हैं मत भन्य देशों क नाम ॥ सो शोक है ! ऐसे लिखने पर फिर लिखा है कि मैं भच्छी तरह जानता हु जो आप परमत सुधारणे के वास्ते ऊठे हो तथा मेरा जैसा राग मा र के उपर था ऐसा ही राग भब है इत्यादि मित्र परो ! जब राग की न्यूनता भी न हुइ स्वामी जी परलोक वास्ते उत्थित हुए भो निश्चिन्त होगया ॥

तो फिर ढूंढिया शब्द ग्रहण करके वीरशासन के मुनियों की व्यर्थ निन्दा करके पत्र काले क्यो किये हैं ॥

भपितु जो किये हैं इस से आत्माराम जी ने अपनी बुद्धि का परिचय दिखा दिया है ॥

पुनः लिखा है कि मेरी मरजी यह है जो आपकी सेवा करूं सदा पास रहू पुस्तक मेरे क इतने मिले हे जो गिनती से बाहिर हैं आपको भनुमाने दश २००००० लाख सेवा करते हैं इत्यादि॥

प्रियगण ! जो सेवा वास्ते अन्तःकरण से लिखा होवेगा तो सिद्ध होता है कि-संवेग मन वा तपागच्छ आत्माराम जी को प्रिय नहीं लगा होवगा प्रटेरायमीमत । फिर लिखा है कि-पुस्तक मेरेकू इतने मिले हैं जो गिनती से बाहिर हैं,सो गणना से बाहिर तो असंख्य वा अनन्त ही शब्द हैं तो क्या आत्मारामजी को असंख्य पुस्तक मिल गये थे ॥

किन्तु आजकल तो प्राय महान् २ पुस्तकालय की भी लिष्ट विद्यमान हैं जैसे जैन हितैषी नामक मासिक पत्र में प्रकाशित हुआ है कि लन्दन नामक सुप्रसिद्ध नगर में एक महा पुस्तकालय है जिस के पुस्तक अनुक्रम से रखे जायें तो ४२ वा ४३ मील के स्थान में रखे जा सक्ते हैं ॥

देखिये ! इतना महत् पुस्तकालय भी गणना से बाहिर न हुआ तथा जैन सूत्रों में सब से महान् हप्टिवाद माना है अपितु तिस के भी संख्याते ही वर्ण लिखे हैं ! तो भला आत्माराम जी को गणना से बाहिर पुस्तक कहां से मिल गये ! भला यदि कल्पना कर भी लेवें कि आत्माराम जी को इतने पुस्तक मिलगये थे जो कि गणना से बाहिर ही थे ॥

तो फिर श्री पूज्य जी महाराज के सूत्र वा श्री जीवनराम जी महाराज के सूत्र विना आज्ञा क्यों लेगये थे ॥

तथा फिर भी वह सूत्र नहीं दिये तो क्या उक्त पुस्तकों को अनंत बनाना था हा शोक ॥

फिर लिखा है कि १०००००० दस लाख श्रावक मेरी सेवा करते हैं यह भी लेखकथन मात्र ही है क्योंकि प्रथम तो यह लेख अहंकार का सूचक है जोकि साधु धर्म से विरुद्ध है फिर यह लेख देखिये सत्यता कहांतक रखता है क्योंकि जैन इतिहास बाबू बनारसीदास एम॰ ए॰ का बनाया हुआ जिसके प्रथम पत्र पर लिखा है कि १३ लाख

३४ सहस्र १०० एकसो ४८ सर्व जैन हैं इसी प्रकार भारतमित्र नामक पत्र में भी प्रकाशित होचुका है ॥

तथा किसी २ तारीख में जैन १५ लाख भी लिखे हैं सो वर्तमान काल में जैनमत की तीन शाखें हैं जैसे कि श्वेताम्बर जैन १, श्वेताम्बर मूर्त्तिपूजक जैन २, दिगंबरजैन ३। श्वेताम्बरमूर्ति पूजक जैनों की शाखा ही एक पीताम्बर जैन हैं ॥

सो सर्व जैनों में पांच लाख तो अनुमान श्रीश्वेताम्बर स्थानक वासी जैन हैं। शेषदिगंबर श्वेताम्बर जैन हैं अब विचारने की बात है कि अब पोताम्बर जैन ही आत्माराम जी के लिखे ऽनुसार है हो नहीं, तो भला संवा की तो क्या ही आशाहे तथा श्री श्रमण भगवत् वर्द्धमान स्वामीके श्रावक १००००० लाख उनसठ सहस्र ही कल्प सूत्र में लिखे हैं सो आत्माराम जी का कथन असमंजस है फिर लिखा है कि साधु भगवानके शासनके थोड़े हैं साधु त्यागी अनुमान ७०वा८०साधवीयां एक सौ पचास १५० के अनुमान हैं। जिनवरो जैसे आत्माराम जी त्यागी वैरागी थे तैसे हो वह ७०,८० साधु १५० साधिवयें होंगी धन्य हे ऐसे२ परीक्षकों को पुन मंदिर विष२ लेख लिखा है यह भी पानसर के तीर्थवत् ही होवेगा ॥

पुनः देखिये आत्मारामजी को जब श्रीजीवनराम जी महाराजने स्वागच्छ से भिन्न किया था। फिर आत्मारामजी को किसी भी पत्र द्वारा नहीं चाहा ॥

किन्तु आत्माराम जी लिखते हैं कि-इसने दिन जो चोठी नहीं लीनी सो आपने मना कर दिया था परंतु मैं कदाग्रह समर कक इत्यादि पाठकगण—देखिये आत्माराम जी के लेख को परंतु स्वामी जीवनराम जी महाराज ने इस पत्र का भी कोई भी प्रत्युत्तर नहीं दिया। सो इक पत्र से पाठकों को आत्माराम जी की विद्या बुद्धि विवेक सत्य सर्व ज्ञात होगया होवेगा।

अपितु श्रीपूज्य महाराज का भी चौमासा अम्बाला से पूर्ण होगया फिर श्रीमहाराज देश में परोपकार करते हुओं ने लोगों के अतीव आग्रह से १९३५ का चौमासा नाभा में किया पाठकों को ज्ञात हो १९३५ का चौमासा आत्मारामजी का लुधियाने में था ! किन्तु लुधियाने में आत्माराम जी ज्वर से भयभीत होते हुए रेल गाडी में आरूढ हो कर चौमासा में ही अम्बाले में जा रहे थे ।

अपितु आत्माराम जी के जीवन चरित्र में लिखा है कि—जब आत्माराम जी अम्बाला में गये तब विचारते हैं ।

मैं कहां आगया हूं क्या मुझे कोई स्वप्न आया है या कोई इन्द्रजाल हो रहा है या मुझ भ्रम हो रहा है इत्यादि अनेक हास्यपूर्ण वचन लिखे हैं ! सो पाठकगण आत्माराम जी के स्वभाव को तो जानते ही हैं ।

और श्रीपूज्य महाराजने नाभा नगर में जैनधर्म का, परमोद्योत किया पुनः श्री महाराज ने एक *दयाशतक* नामक महान ग्रंथ भी निर्माण किया जिस में अनेक सूत्रों के प्रमाणों द्वारा भगवान की आज्ञा दया में सिद्ध करके सम्यक्त्व को पुष्टा दी है फिर चतुर्मास के पश्चात श्री पूज्य महाराज ने बहुत से भव्य जीवों को प्रतिबोध देकर १९३६का चौमासा लुधियाना में किया ! सो लुधियाने में बहुत ही धर्मोद्योत हुआ अपितु लाला अयामल्ल, लाला मदलीमल्ल, लाला अष्टमल्ल गौरीमल्ल, लाला अमनादास, लाला कारसैन, लाला पृथ्वी मल्ल, लाला मिहालचंद, इत्यादि भाइयों ने धर्म की प्रभावना बहुत की सो चौमासे के पश्चात श्री महाराज अनेक ग्राम नगरों में धर्मोपदेश करते हुए अमृतसर में पधारे तब श्रीमान लाला हरनामदास सनलाल श्रावक की बैठक में विराजमान होगये तब प्रति दिन धर्म ध्यान की वृद्धि होने लगी सैंकडों लोग दर्शन करने को आने लगे ।

तब ही आत्माराम जी विदनचंद्रादि संवेगी साधु भी ममृतसर में ही आगये ! किन्तु विदनचंद्रादि सवेगियों ने कहला भेजा कि ! हमने भी श्री पूज्य महाराज के दर्शन करने हैं सो हमको दर्शन करने की आज्ञा मिलनी चाहिये ।

तब श्री पज्य महाराज ने कृपा करीकि–जैसे उनकी इच्छा हो ! तब ही विदनचन्द्रादि सवेगी साधु श्रीपूज्य महाराज के दर्शनार्थं लाला हरजामदास, सतलाल जी बैठक में हो भागये इच्छामि खमासमणो इत्यादि पाठ पढ़ के स्थित होगये पुन प्रेम की बातें करने लगे तब श्री पूज्य महाराज ने कृपा करीकि—विदनचंद्रजी क्या देखा ! तब विदनचंद्रजी कहने लगे ! हे महाराज जी सिद्धाचल जो देखे ! तथा अनेक मन्दिर देखे हैं तब श्रीमहाराजजी ने कहा कि–क्या कोई अढाई द्वीप में ऐसा स्थान है कि–जहां कोई भी सिद्ध न हुआ हो ? क्योंकि अब तो यह स्थान ऐसे हैं जैसे किसी शेठ की दुकान चलती है तब अनेक लोक शेठ जीके पास आते हैं व्यापार करते हैं जब वह आपण उठाई जाती है या शेठ उस दुकान को छोड़ जाता है वह आपण गिर पड़ती है फिर वह व्यापारी जन वहां पर नहीं आते हैं ।

इसी प्रकार सिद्धाचलादि पर्वत् है ! क्योंकि जब मुनि जन पर्वतों पर साक्षात विद्यमान थे तब अनेक गृहस्थ वा जिज्ञासु जन वहां जाया करते थे और ज्ञान दर्शन चारित्र का लाभ उठाते थे ! परन्तु अब क्या है वहां पर ! तब श्री सोहनलाल जी महाराज ने श्री पूज्य महाराज से विज्ञप्ति करी कि—मुझे आज्ञा होवे तो मैं इनसे कुछ वार्ता करू ॥

तब श्री पूज्य महाराज जी ने श्री स्वामी सोहनलाल जी महाराज को आज्ञा देदी ॥

आज्ञा पाते ही श्री स्वामी सोहनलाल जी महाराज ने विदनचंद्रादि तपागच्छियों का निम्नलिखित प्रश्न किये ॥

१ आप लोग प्रतिमा जी की आशातना ८४ मानते हैं कहना चाहिये अतिशय प्रतिमा की कितनी हैं ॥

जैसे कि अहत देव की जन्म अतिशय १ दीक्षा के पश्चात जो अतिशय प्रगट होती हैं वा केवल ज्ञान के पीछे अतिशय प्रादुर्भूत हैं सर्व का वर्णन पृथक् २ है ऐसे ही प्रतिमा जी की बतलाइये ॥

२ भगवन् की आज्ञा दया में है या हिंसा में यदि हिंसा में कहोगे तो नवकोटी प्रत्याख्यान कैसे रह सकता है जेकर दया में आज्ञा है तब आप का वर्ताव सूत्रानुसार नहीं है ॥

३ जब आप लोग भविष्यत काल में मोक्ष होने वाले जीवों को नमोत्थूण् के पाठ से वदना करते हैं तब जिन मंदिर में शिवजिा वा श्रीकृष्णजी की प्रतिमा क्यों नहीं *प्रतिष्ठित की जाती हैं क्योंकि शिवजी को आप के मत में अव्रति सम्यक् दृष्टि श्रावक माना गया है।

४ जब द्वारका जी भस्म होगई थी तब द्वारका में जिन मदिर थे वा नहीं यदि थे तब भस्म क्यों हुए यदि नहीं थे तब मत कल्पित सिद्ध होवेगा तथा फिर अतिशय कहां रही।

---

*देखो भाषा पूजा समह नामक पुस्तक पृष्ट ८४ की पंक्ति ४।५।६।

ॐ ह्रीं श्री वृषभादि वीरान्त चतुर्विंशति जिन समूह अत्र अव तर अवतर संवौषट ॥ ॐ ह्रीं श्री वृषभादि वीरान्त चतुर्विंशति जिन समूह अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ॥ ॐ ह्रीं श्री वृषभादि वीरान्त चतु र्विं शति जिन समूह अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट ॥ यह तो आह्वान का प्रमाण अब विसर्जन का प्रमाण भी देखिये उक्त ही पुस्तक के पृष्ट ५८ की प्रथम वा द्वितीये पंक्ति पूर्वार्थे के बाद विसर्जन करना चाहिये इत्यादि सो यह प्रतिष्ठा वा पूजा करने वाले मंत्र हैं ॥

प्रियवरो १ यह लोक प्रतिष्ठा के समय मोक्ष प्राप्त तीर्थंकरों का आव्हानादि कर्म करते हैं और मंत्र भी पढ़ते हैं ॥

प्रकृति पाघता है सू० समवायांग जी स्थान ३० वां अथवा दश दशा श्रुतस्कध ॥

१४ मिश्र भाषा सर्वथा ही त्याज्य है देखो सू० दशवै० अ०७ ॥

१५ सप्तनय चतुर्निक्षेप का स्वरूप अनुयोग द्वार जी सूत्र में है किन्तु भावनिक्षेप ही वंदनीय है अतु अन्य ॥

१६ साधुके अष्टादश पाप सेवनका त्याग सर्वथा प्रकारे है अतु देश । सो जब सर्वथा त्याग है तब अभिग्रहादि धारण करके मंदिरादि का बनवाना जिन पूजा का उपदेश करना कैसे हो सकता है, सावद्य कर्म सूत्र विरुद्ध है देखो सूत्र० उववाई जी साधुवृत्ति ॥

१७ जिस वस्तु पर मूर्च्छा भाव है वही परिग्रह है देखो सू० दशवैकालिक अ० ६ ॥

१८ भगवान् ने दोनों प्रकार का धर्म प्रतिपादन किया है सूत्र स्थानांग स्थानद्वितीय ॥

१९ गृहस्थ धर्म में द्वादश व्रत एकादश प्रतिमा ही हैं नाकि मूर्त्ति पूजा, देखिये उपासक दशांग सूत्र वा दशाश्रुतस्कंध सूत्र ।

२० अर्हन् प्रभु ही सूर्य्यवत् हैं देखो सूत्र उत्तराध्ययन अ०२३ ।

२१ साधु के नवकोटी प्रत्याख्यान है सो बतलाइये प्रतिमा का पूजन किस भांगे में है नवकोटी का स्वरूप देखो सू० स्थानांग स्थान ९ ॥

२२ राग द्वेष ही पाप कर्म के बीज हैं उत्रा०सू०अ०३२ ॥

२३ तपादि सुकर्म केवल निर्जरार्थे ही करे अतु अन्यार्थे ॥

२४ पाप पुन्य यह दोनों ही जब क्षय होवेंगे तब ही मोक्ष होवेगी देखो सू० उत्रा० अ० २१ ॥

२५ संयम से पतित हुए की प्रशंसा करे सो प्रायश्चित आता है देखो सूत्र नशीथ ॥

२६ दोनों प्रकार का मार्ग भगवान् ने बतलाया है बाक मुख्

पश्चित मृत्यु सो किस किस जीवों का कौन कौनसा मृत्यु होता है देखो सू० उत्रा० म० ५ ॥

२७ केवली वा १४ पूर्वधारी से लेकर १० पूर्वधारी पर्य्यन्त सर्व समभुत है नंदी जी सूत्र में देख लीजिये ॥

२८ जो केवली भगवान् ने अनाचीर्ण कहे हैं वे सर्व मुनियों को त्यागनीय हैं देखो सू० दशा० म० ३ ॥

२९ भगवान का प्रतिपादन किया हुवा धर्म एकान्त हितकारी है देखो सू० प्रश्न व्याकरण ॥

३० दयाका ही नाम पूजा है वा यज्ञ है प्रश्न व्याकरण सू०म०१

३१ सर्वेव ही शान्ति का उपदेश करना देखो सू०उत्रा०म० १०॥

३२ ज्ञानदर्शन चारित्र ही यात्रा है ज्ञाता जी सूत्र वा भगवती जी सूत्र में इस का वर्णन है ॥

३३ भगवान् ने संसार से पार होने के मार्ग पञ्च संवरही कहे हैं प्र० व्या० ॥

३४ श्री अनुयोगद्वार जी सूत्र में उभय (दोनों) काल साधु साध्वी श्रावक श्राविका को षडावश्यक करने की आज्ञा है नतु मंदिर पूजने की ॥

३५ सूत्रों में पुनः २ यह उपदेश है कि विद्या चारित्र से ही मोक्ष है नतु अन्य से सू० स्थानांग स्थान द्वितीय ॥

३६ जिन वचनों में किञ्चित् मात्र भी सावद्य उपदेश नहीं है देखो सूत्र आवश्यकादि ॥

पाठकगण जब श्रीमान लौंकाशाहजी ने इत्यादि प्रश्न पूछे वा सूत्रोक्त लोगों को सत्योपदेश सुनाया तब ही मूर्ति पूजक जन वा शिथिलाचारी लोक लौंकाजीको निंदा करने लग गये और उनके लिये अनुचित शब्द लिखने लगे सो यह वर्त्ताव इन लोगों का हठ धर्मसिद्ध करता है क्योंकि शुद्ध पूजा मुक्ति मार्ग के देने वाली है नतु द्रव्य पूजा शुद्ध पूजा कहो वा भाव पूजा कहो दोनों का एक ही अर्थ है इसलिये

भाव पूजा। विधान समाधि तन्त्र ग्रन्थमें कुन्दकुन्दाचार्यके शिष्य पर्वत नामक मुनिने समाधि तन्त्रके चालावाधमें इस प्रकारसे लिखा है॥

मैं अनन्त काल से भ्रमण करता था गुरु के उपदेश से सच सम रूप देव अपने ही पास देखा है और श्री गुरु के ही उपदेश से उपशम रूपी सरोवर के बीच में मैंने स्नान किया है जिस के करने से मेरा अज्ञान रूपी दाह नष्ट हो गया है और फिर मैंने अपने ही पास सिद्ध क्षेत्र देखा है पन अमूर्त्ति (जीव) को मूर्त्तिमान शरीर में भली प्रकार से निर्णय करलिया है फिर मैंने अमूर्त्तिमान जीव को शान्ति रूपी जल से शुद्ध किया है और शुद्ध भाव रूपी पुष्पोंसे मैंने पूजा भी करली है फिर सम्यक्त रूपी दीपक जलाकर मैंने आरती भी उतारी है और फिर मैंने आनन्द रूपी धोती (कटिबंधन) पहन के भाव पूजा करी है सो इस पूजा से अनादिकाल की दाह नष्ट करके आपी मोक्ष में जा विराजमान होता है॥

प्रियसुज्ञपुरुषो! यही आत्म पूजा है इस के करने से आत्मा शान्ति के मन्दिर में विराजमान हो जाता है। और जन्म मरण के दुःखों से भी मुक्त होजाता है सो है भव्य इसी पूजा का श्री आचार्य महाराज ने उपदेश दिया है इसलिये ही भव्य जीवों के बोधार्थ श्री महाराज का जीवन चरित्र लिखा है किन्तु हमारा मन्तव्य किसी के चित्त को मेदित करने का नहीं है। ना आशा है भव्य जन श्री मद्गणाचार्य पर्व श्री अमरसिंह जी महाराज के जीवन चरित्र को निरपक्षता से पढ़ के अवश्य ही अपने अमूल्य मनुष्य जन्म को सफल करेंगे॥

---

# * उपसंहार *

मान्यवर महाशयो! सब विचार शील पुरुषों को मनुष्य जन्म प्राप्त करके योग्य है कि वे परोपकार हितैषिता आदि सुगुणों द्वारा अपने पौरुषिक बल से उन्नतार्थ सदैव काल परिश्रममें बद्ध रहें जैसे

कि श्री आचार्य जी महाराज ने परोपकार किये हैं अर्थात् जिन्हों ने परोपकार की आशा से असारः संसारोऽयं, गिरि नदी वेगोपम यौवन, तृणाग्निसमजीवनं, शरदभ्रच्छाया सदृशाभोगा' स्वप्न सदृशो मित्र पुत्र कलत्र भृत्यवर्गसम्बन्ध', इत्यादि सद्विचारों द्वारा परम वैराग्य तथा सुशीलता को उपार्जन कर इस क्षण भंगुर संसार को त्याग दिया और मुनि वृत्ति ग्रहण की क्योंकि कहा है :—भावौचित्येसत कार्यसत्ता सम्पद्यतेजरा, असतांतु पुनः कार्यमैथचित्ते कदाचन इति । पुनः आपने महत् योग्यतासे स्वल्प कालमें ही श्रुत विपाक इस्य तथा गूढाशय को ग्रहण किया पुन' तप क्षमा,दया,शान्ति इनकी महान स्वरसे उद्घोषणा की, और मृदु सुकोमल सत्योपदेश रूपी तीक्ष्ण शस्त्र से भव्य जीवों के हृदयों से मिथ्यात्व रूपी कठिन तरुओं को उत्पाटन किया, पुनः सुयोग्य मनोहर व्याख्यानोंसे अर्हंन्मत का उत्तेजन किया,प्रेमभाव तथा सम्पकी वृद्धि की, देश देशान्तरों में पर्यटन करके अनेका ही प्राणियों का अर्हन भाषित सत्य धर्म में उपस्थित करके दृढ किया, और स्व आत्म शुद्ध्यर्थे महान् तप किया पुन अध्यात्म योग द्वारा आत्मा को निर्मल और पवित्र बनाया और अत में अर्हम अर्हन् करते तथा मा हणो,मा हणो, ऐसा उपदेश करते हुए स्वर्ग गमन हो गये ॥

इसलिये प्रियवरो, ऐसे महामाचार्य के गुणानुवाद करने से तथा इनके गुणों का अनुकरण करने से वा इनका जीवनचरित्र पढ़नेसे जीव पापरूपी मल को व्युत्सृज करते हैं इसलिये प्रार्थना है कि ऐसे,महात्मा के नाम को चिरस्थायी करके मोक्षाधिकारी बनो ॥ सुज्ञेषुकिंबहुना ।

ॐ शान्ति' ! शान्तिः !! शान्तिः !!!



॥ श्रीजिनाय नमः ॥

# प्रस्तावना।

सर्व विद्वज्जनों को विदित हो ! कि श्रीजैन सिद्धान्त प्रायः अर्द्ध मागधी भाषा में ही प्रतिपादन किये हुए हैं। क्योंकि जैन सूत्र (शास्त्र) श्री प्रश्न व्याकरण के द्वितीय श्रुत स्कन्ध के द्वितीयाध्याय में लिखा है कि—

(तहयकम्मुणाहुंसिद्दुवालसविहाय होइ भासा)

अर्थात्—द्वादश प्रकारकी भाषायें होती हैं यथा—*प्राकृत १ संस्कृत २ मागधी ३ पिशाचकी ४ सूरसेनी ५ अपभ्रंश ६ यही षट् गद्य रूप और षट् ही पद्य रूप एवं द्वादश प्रकार की भाषायें हैं। तथा जैन शास्त्रों (सूत्रों) से यह भी प्रगट होता है कि—प्राकृतादि षट् भाषायें अनादि से आर्य्य लोगों की भाषा हैं। इसी वास्ते जैन शास्त्रों ने प्राकृत वा मागधी आदि भाषाओं के धातु उपसर्ग क्रियादि प्रकरण प्रायः संस्कृत में ही रखे हैं। तथा वेदाङ्ग शिक्षा में भी दोनों (प्राकृत संस्कृत) भाषाओं को तुल्य वर्णन किया है जैसे कि—

---

*इकषट् भाषाओंके गद्यात्मपद् दो प्रकार के प्रयोग सिद्ध होते हैं यथा, सूरिमो यह शब्द प्राकृत भाषा में सूर्य्यका वाचक है १ महत्व यह संस्कृत भाषा में कल्याण का नाम है २ शिमाला मागधी भाषा में शृगाल को कहते हैं ३ उसमं पिशाच की भाषा में यह शब्द ग्रीष्म का वाचक है ४ कन्यो सूरसैनी भाषा में इसका अर्थ पुत्र है ५ हक्रते अपभ्रंश भाषा में मरुत का वाचक है ६ इत्यादि। किन्तु षडवही भाषाओं के प्रयोग प्राकृत से मिलते जुलते हैं अर्थात् इनका किञ्चित् ही भेद है।

त्रिषष्टिः चतुः षष्टिर्वा वर्णाः शम्भु मते मताः ।
प्राकृते संस्कृतेचापि, स्वयंप्रोक्ताः स्वय भुवा ॥१॥

सो सम्प्रति काल में जितने संस्कृत भाषा के व्याकरण उपलब्ध होते हैं तिनसे अति प्राचीन स्वल्प परिश्रम तथा बहु फल प्रद श्री शाकटायन व्याकरण है अतः पाणिनीय व्याकरण की अष्टाध्यायी के तृतीय अध्याय के चतुर्थ पाद के १११ वें सूत्र में शाकटायन मुनिका मत तथा सूत्र में नाम ग्रहण किया है यथाः—

(लङ' शाटायनस्यैव) अपितु स्वामी दयानन्द सरस्वती जी भी अष्टाध्यायी के कारक प्रकरण के हिन्दी भाष्य के ४८ वें पृष्ट में ऐसे लिखते हैं कि—( उपशाकटायनं वैयाकरणा ) अर्थात् न्यून हैं अन्य व्याकरण शाकटायन व्याकरण से। सो सुज्ञ पुरुषो ! श्रीशाकटायना चार्य जैन मतानुयायिही सिद्ध हो चुके हैं। क्योंकि इस व्याकरणोपरि अनेक टीकायें जैनाचार्य्यों ने ही करी हैं। अपितु शाकटायनाचार्य भी अपने आपको श्रुत केवली देशीयाचार्य ऐसे नामसे लिखते हैं। जोकि जैनधर्मके उपसांकेतिक शब्द हैं। तथा जैन मतानुसारही प्रक्रिया है और चिन्ता मणि नामक टीकामेंयक्षवर्मा चार्य ऐसे प्रति पादन करते हैं कि—अल्पोपयोगी यही व्याकरण है जैसे कि —

* श्लोकः *

स्वल्पग्रन्थं सुखोपाय, सपूर्णंयदुपक्रमम् ।
शब्दानुशासनसार्वं महंच्छासनवत्परम् ॥ १ ॥
इन्द्रचन्द्रादिभि शाब्दैर्यदुक्तशब्दलक्षणम्
तदिहास्तिसमस्तच यन्नेहास्तिनतत्क्वचित् ॥२॥

इत्यादि बहुत से कथनों से स्पष्ट सिद्ध होगया कि—श्री शाक टायनाचार्य पूर्ण जैनानुयायी थे, सो अधुना में श्री शाकटायनाचार्य कृत शाकटायन व्याकरण वा हेमचन्द्राचार्य कृत सिद्ध हेमानुशासन (अपर नाम हेमचन्द्राचार्य कृत प्राकृत व्याकरण के) अष्टमाध्याय के सूत्रों से भव्य जीवों के प्रमोदार्थ नौमुकार युक्त महामन्त्र के धात्वादि का स्वरूप लिखता हूं। क्योंकि जैन मत में उक्त मन्त्र को प्रधान मन्त्र माना है। सो इस महा मन्त्र की व्याख्या पूर्ण रीति से करने के लिये तो महान् समय की आवश्यकता है किन्तु इस समय मैंने दिग् दर्शन मात्र व्याख्यापरिहीत्यर्थ लेखनी को आरूढ किया है आकांक्षा है, कि सज्जन जन इस महा मन्त्र को अध्ययन करके अवश्यमेव ही आत्मतत्त्व को प्राप्त करेंगे॥

मैं सब सविज्ञ पुरुषों से नम्रता पूर्वक प्रार्थना करता हूं कि यदि इस व्याख्या में किसी प्रकार की त्रुटि को देखें तो इस महा*मन्त्र के धात्वादि को शुद्ध करलें या सूचना द्वारा सूचित करें॥

---

* महाशय! महा मन्त्र को (नमोकार) मन्त्र भी कहते हैं अर्थात् द्वितीय नाम महा मन्त्र का नमोकार मन्त्र भी है परन्तु कई २ पुरुष नमोकार के स्थानोपरि नवकार मन्त्र ऐसे भी उच्चारण करते हैं सो यह भी सत्य है क्योंकि प्राकृत व्याकरण में इसका विवेचन ऐसे किया है यथा —

रुदनमोर्वः ॥ प्रा० व्या० अ० ८ पा० ४ सू० २२६॥
अनयोरन्त्यस्यवो भवति ॥

अर्थात् इस सूत्र से रुद् और नम धातु के अन्त वर्ण को वकार हो गया जैसे कि—(रुवइ) (नवइ) इत्यादि, इस सूत्र से (नवकार) ऐसे सिद्ध हुआ पुनः नमस्कार शब्द से नमोकार इस प्रकार से सिद्ध होता है जैसेकि —

अतः इस महा मन्त्रके धात्वादि की अधिक तर आवश्यकता है किन्तु कोई भी पुस्तक उक्त विस्तार युक्त दृष्टिगोचर नहीं हुआ इसी प्रयोजन से प्रेरित हो कर मैंने उक्त दो व्याकरणों के सूत्रों से इस की व्याख्या को लिखा है। सो महामाशा तथा दृढ़ विश्वास है कि पण्डित जन इस महामन्त्र की व्याख्या को पठन कर मेरे परिश्रम को सफल करेंगे॥

उपाध्याय जैनमुनि आत्मारामजी पंजाबी।

---

नमस्कारपरस्परद्वितीयस्य ॥ प्रा० अ०८ पा०१ सू०६२॥ अनयोर्द्वितीयस्य अत ओत्वं भवति ॥

इस सूत्र से नमस् शब्द के द्वितीय शब्द के मकार को अर्थात् नमस् शब्द के मकार के अकार को ओकार हो गया जैसे कि (नमोस्कार) पुनः—

क–ग–ट–ड–त–द–प–श ष स ≍ क ≍ पामूर्ध्वंलुक् ॥ प्रा० अ०८ पा०२ सू० ७७॥ एषांसयुक्तवर्ण सम्बन्धि मूर्ध्वस्थितानांलुक् भवति ॥

इस सूत्र से सकार का लोप हो गया, तब (नमोकार) ऐसे रहा पुनः—

अनादौ शेषादशयोर्द्वित्वम् ॥ प्रा०अ०८पा०२सू०८९ ॥ पदस्यानादौ वर्तमानस्यशेषस्यचादेशस्यद्वित्वं भवति।

इस सूत्र से ककार द्वित्व हो गया तब परिपक्व प्रयोग (नमोक्कार) ऐसे सिद्ध हुआ, अत एवं ह से न से म गो मान्ति तीनों प्रयोग शुद्ध सिद्ध हुए ॥

• श्री वर्द्धमानाय नमः •

## ॥ अथ महा मन्त्रः ॥

*नमो अरिहंताण । नमो सिद्धाण ।
नमो आयरियाण । नमो उवज्झायाण ।
नमोलोए सव्व साहूण । इति ।
भगवति सूत्र शतक १ उद्देश १ ॥

अर्थान्वय--(नमो)(नम ) नमस्कार (अरिहंताणं) (अर्हद्भ्य ) अर्ह्पूजायां धातु से जो शतृ प्रत्ययान्त हो कर अर्हत् शब्द बनता है तिसका नाम प्राकृत भाषा में अरिहंत है सो तिन अरिहंत भगवन्तों के तांई नमस्कार हो अर्थात उन को नमस्कार हो (नमो) (नम') नमस्कार हो (सिद्धाण) ( सिद्धभ्य' ) षिधू गत्यां धातु से जो क्त प्रत्ययान्त हो कर सिद्ध शब्द बनता है अर्थात जो सिद्ध बुद्ध,अजर,अमर,अशरीरी, सर्वज्ञ सर्व दर्शी हैं तिनके तांई नमस्कार हो (नमो) (नम ) नमस्कार हो (आयरियाण) (आचार्येभ्य ) जो आङ् उपसर्ग पूर्वक चर्गति भक्षणयो धातुसे ऋदन्तात्यण् प्रत्ययान्त होकर सिद्ध होता है अर्थात्

---

* कोई २ पुरुष पक्षपात की मादरा को स्वहृदय में व्याप्त कर के तथा हठ करके ऐसे भी कथन करते हैं कि (णमोकार) शब्द शुद्ध है अर्थात् जिस के पूर्व णकार होय वही शुद्ध है अन्य सर्व अशुद्ध हैं परन्तु ये प्राकृत व्याकरण से असिद्ध हैं क्योंकि प्राकृत व्याकरण में ऐसे लिखा है यथा –

वादौ ।[प्रा० अ० ८ पा० १ सू० २२९ । असंयुक्तस्या दौ वर्तमानस्य णो वा भवति ॥ णरो नरो णई नई इति ॥

आचार्योंके ताईं नमस्कार हो,(नमो) (नम,)नमस्कार हो (उवज्झायाण) (उपाध्यायेभ्य') जो कि उप अधि उपसर्ग पूर्वक इङ् अध्ययने धातुसे छन्दन्त का घञ् प्रत्ययान्त हो कर बनता है अर्थात् उपाध्यायों के ताईं नमस्कार हो (नमो) (नम ) नमस्कार हो (लोए सव्व साहूणं) (लोक सर्वसाधुभ्य,) जो लोकृदर्शने धातु से लोक शब्द और सृ गतौ धातु से सर्व तथा साध् संसिद्धौ धातुसे उण् प्रत्ययान्त हो कर साधु शब्द इन सबकी एकस्थता से (लोए सव्व साहूण ) ऐसे पद सिद्ध होता है अर्थात् यावत् लोक में साधु हैं तिन को नमस्कार हो।

भावार्थ —इस महा मन्त्र में यह वर्णन है कि अनन्त गुण युक्त चतुर्घाति कर्मों के नष्ट कर्त्ता और जिनके द्वादश गुण प्रगट हुए हैं परम पूज्य ऐसे गुणगुणालङ्कृत श्री अरिहंत जी महा राजों को नमस्कार हो पुनः जिनके अशरीरीसिद्ध बुद्धाजराम रेत्यादि अनेक नाम सुप्रख्याति युक्त प्रसिद्ध हैं जिन के सर्व कर्म क्षय हो गये हैं अर्थात जो कर्म रूपिरजसे विमुक्त हो गये हैं और जिन के अष्ट गुण प्रादुर्भूत हुए हैं इत्यादि अनेक सुगुणों सहित श्री सिद्ध महाराजों को नमस्कार हो अपितु जो षट् त्रिंशति गुणों युक्तमर्यादा से क्रिया करने वाले जिन की ज्ञानमें गति अधिक है तथा जो सम्यक प्रकार से गच्छ (साधु समुदाय) की सारणा (रक्षा करना) वारणा (स्थिलाचार होते हुए को) सावधान करना) साधु मण्डल को हित शिक्षा देना तथा वस्त्र पात्रादि द्वारा भी मनियों को सहायता देनी वा परम्परा शुद्ध शास्त्रार्थ पठन कराना और जो दुर्बल अर्थात जंघाबलक्षीण रोगादि युक्त साधु हों उन की यथा योग्य सहायता करना इत्यादि अनेक गुणों से युक्त हैं और उक्त वार्ताओं के पूर्ण करने में सदैव कटिबद्ध हैं ऐसे श्रीआचार्यों को नमस्कार हो, तथा जो पंचविंशति गुणों से अलङ्कृत होरहे हैं अर्थात् जो एकादशाङ्ग तथा द्वादशोपाङ्ग को स्वयं पढते है औरोंको पढाते हैं तिन शास्त्रों के नाम यह हैं यथाः—

## अथाङ्गसूत्राणि*।

(१) श्री आचाराङ्ग जी।
(२) श्री सूयगडाङ्ग जी।
(३) श्री ठाणाङ्ग जी।
(४) श्री समवायाङ्ग जी।
(५) श्री विवाह प्रज्ञप्ति जी।
(६) श्री ज्ञाताधर्मकथांग जी।
(७) श्री उपासकदशाङ्ग जी।
(८) श्री अंतगड जी।
(९) श्री अनुत्तरोववाई जी।
(१०) श्री प्रश्नव्याकरण जी।
(११) श्री विपाक जी।

## अथोपाङ्गसूत्राणि।

(१) श्री उववाई जी।
(२) श्री रायपसेणी जी।
(३) श्री जीवाभिगमजी।
(४) श्री पन्नवना जी।
(५) श्री जम्बूद्वीपप्रज्ञप्ति जी।
(६) श्री चन्द्रप्रज्ञप्ति जी।
(७) श्री सूर्यप्रज्ञप्ति जी।
(८) श्री निरावलिका जी।
(९) श्री पुप्फिया जी।
(१०) श्री कप्पिया जी।
(११) श्री पुप्फचूलिका जी।
(१२) श्री वण्हिदशा जी।

अर्थात् जो पूर्वोक्त शास्त्रों का अभ्यास स्वयं करते हैं और औरों को यथा अवकाश या यथाऽवसर पठनाभ्यास करवाते हैं और जिस के द्वारा धर्म तथा विद्या की वृद्धि हो वही कार्य करके परिफुल्लित होते हैं ऐसे परम पण्डित महान् विद्वान् दीर्घदर्शी परोपकारी श्री उपाध्याय जी महाराज को नमस्कार हो, जो कि श्रुत विद्या की नावा से अनेक ही भव्य जीवों को संसार रूपी समुद्र से उत्तीर्ण करते हैं अन्यच्च नमस्कार हो सर्व साधुओं को जो लोक में सुगुणों से परिपूर्ण तथा विभूषित हैं सदा ही परोपकार करते हैं और ज्ञान के द्वारा स्वआत्मा वा अन्यात्माओं के कार्य सदैव काल सिद्ध करते हैं अपितु सप्तविंशति गुण युक्त हैं तिन मुनियों को पुनः पुनः नमस्कार हो ॥

---

*अङ्गसूत्र तो द्वादशाङ्ग हैं किन्तु वर्तमान काल की अपेक्षा एकादशाङ्ग लिखे हैं ॥

प्रियवरो ! इस महा मन्त्र का पाठ अथवा यह महा मन्त्र श्री भगवती अवश्यकादि सूत्रों (शास्त्रों) में विद्यमान है यदि कोई इसे देखने की अभिलाषा करे तो उस को योग्य है कि जैन शास्त्रों का अभ्यास करे क्योंकि सूत्रों के पठन से उसे स्वयमेव ही उपलब्ध हो जायगा ॥

## ॥ अथोक्त मन्त्र के धात्वादि ॥

प्रियसुज्जनों ! अब उक्त महा मन्त्र के धात्वादि को लगा कर आपके सम्मुख करता हू। जैसे कि —(नमस्) शब्द अव्यय है सो नमस् शब्द के सकार को'—

सजूरहस्सोऽनिष्पक स्त्रनसुध्वनसोरि' ॥

शा० व्या० अ० १ पा० १ सू० ७२॥

सजूष् अहन्नित्ये तयोरन्त्यस्य पदान्ते सकारस्य च रिरादेशो भवति क्वस्स्त्रन्सुध्वन्सु इत्येतान् वर्जयित्वानतिपि॥ इति सस्यरि इदित्॥

इस सूत्र से रिकार हो गया, पुन' इकार की इत्संज्ञा होने से तिस का लोप हुआ अतः पश्चात रेफ रहा। तब ऐसे रूप बना, जैसे (नम+र) पुन'—

र: पदान्ते विसर्जनीय' ॥ शा० अ०१ पा० १। सू०६७॥ पदान्ते रेफस्य स्थाने *विसर्जनीयादेशो भवति॥

---

*श्लोक —श्रृङ्गवद्वालवत्सस्य, कुमारीस्तनयुग्मवत्॥
नेत्रवत्कृष्णसर्पस्य, विसर्गोऽयमुइतिस्मृत ॥१॥

इस सूत्र से पदान्त के रेफ को विसर्जनीय का आदेश हुआ, तब (नमः) ऐसे रूप सिद्ध हुआ पुनः—

अतोरोविसर्गस्य॥प्रा०ऽया०अ०८पा०१सू०३०॥ सम्कृत लक्षणोत्पन्नस्य अत परस्य विसर्गस्य स्थानेडो इत्यादेशो भवति ॥

इस सूत्र से संस्कृत लक्षणोत्पन्न के अत् से परे विसर्जनीय के स्थान में अर्थात् विसर्ग को डो का आदेश हो गया, तब ऐसे रूप बना यथा—(नम+डो) पुनः —डकार की इत्संज्ञा हो जाने के कारण से तिस का लोप हो जाता है और साथ में अन्त्यस्वर का लोप भी होता है तब ऐसे प्रयोग हुआ, यथा (नम्+ओ) फिर—

(अमच्क शब्द रूप पर वर्णमाश्रयेत इति सन्निकर्ष) इस वचन से व्यञ्जन रूप मकार आकारके आश्रय हुआ तो ऐसे रूप बना(नमो) अर्थात् यह रूप ऐसे सिद्ध हुआ ॥

इसके अनन्तर (अरिहंताणं) इस की व्याख्या लिखते हैं यथा— अर्ह ऐसा धातु है तिस को—

सल्लडवत्स्यं लृटोवाऽनितौ ॥ श्रा०अ०१ पा० ४ सू०७८॥अनिलटा भविष्यति लटश्च अनड्वत् शतृवा भवति तद यदानशनेतौ ॥ अशा विनौ ॥

इस सूत्र से वर्तमान लट् में अर्ह धातु को शतृप्रत्यय हो गया तब (अर्ह+शतृ) ऐसे रूप बन गया पुनः शकार ऋकारकी इत्संज्ञा होने से तिस का लोप हुआ, तब (अर्हत) ऐसे रूप बना, फिर—

उच्चार्हति। प्रा० ऽपा० अ०८पा०२सू० १११ ॥ अर्हन् शब्दे संयुक्तस्यान्त्य व्यञ्जनात् पूर्व उत् अदि तौ च भवतः।

इस सूत्र में यह कथन है कि अर्हत् शब्द में संयुक्त के अन्त्य व्यञ्जन से पूर्व अर्थात् विश्लेष करके फिर हकार से पूर्व इकार उकार अकार यह तीन हो जाते हैं तब ऐसे रूप बने यथा —

(अरहन्त) (अरुहन्त) (अरअहत् ) पुन (अरिहत् ) (अरुहत ) (अरहत् ) अपितु ऐसेही *ढुंढिका वृति में भी उल्लेख है पुनः—

शत्रानश ॥ प्रा० अ० ८ पा० ३ सू० १८१ ।
शतृ आनश् इत्येतयो प्रत्येकन्तमाण इत्येता वा देशौ भवत ॥

इस सूत्र में यह विधान है कि शतृप्रत्यय को न्त और माण द्वि आदेश होते हैं । किन्तु षष्ठी का किया हुआ कार्य्य अत के अलोपरि होता है अर्थात् अर्हत् शब्द के तकार को (न्त) ऐसे आदेश हो गया तब (अरिहन्त + अरुहन्त + अरहन्त ) ऐसे बन गये † तो —

ङ ञ ण नो व्यञ्जने । प्रा० अ० ८ पा० १ सू० २५ ॥ ङ ञ ण न इत्येतेषास्थाने व्यञ्जने परे अनुस्वारा भवति ॥

---

*ढुंढिका—उत ११ अ अर्हतउ१ अर्हत अर्हतीति अर्हाेय् अधृ प्रत्ययः लोकात् अर्ह इतिजाते र्ह इति विश्लेषे अनेन प्रथमेह पूर्वे उ द्वितीये ह पूर्वे अ तृतीये ह पूर्वे इ सर्वत्र लोकात् ११ अत सेर्डो अरुहो । अरहो अरिहो । अर्हतीमि अर्हत श्रुगविपाई शतृशामुस्तुस्ये शब्द सु प्रत्यय अतल्लोकात अर्हतन्नमाणो अत स्थानेच व्यञ्जनादहंतेऽत लोकात् अनेन र्ह इति विश्लेषे प्रथम ह पूर्व उः द्वितीय अ तृतीये इ लोका ११ अरुहन्तो अरहन्ता अरिहन्तो। ॥ १११ ॥

†द्वितीय विधि इस प्रकार से भी है यथा (अरिहत् + अरुहत् + अरहत् ) ऐसे प्रयोग स्थित हैं फिरः—

इस सूत्र से नकारको अनुस्वारादेश हो गया तब (अरिहंत+अरुहंत+अरहंत) ऐसे प्रयोग बने, पुनः नमस्कारार्थ में—

शक्तार्थवषण्नमः स्वस्तिस्वाहा स्वधाहिते ॥ शा० अ० १ पा० ३ सू० १४२ । शक्तार्थैर्वषडादिभिश्च युक्तेऽप्रधानार्थेवर्तमानाच्चतुर्थी नित्यभवति ॥ चैत्रायशक्तोमैत्रः । मल्लायप्रभवतिमल्ल. । पुरुषायाल युवति । अग्नयेवषट् । अर्हतेनमः धर्मायस्वस्ति । इन्द्रायस्वाहा । गुरुभ्यस्स्वधा । सर्वस्मैहित ॥

---

उगिदचोऽनधादे ॥ शा० अ० १ पा० २ सू० ११४ । उगितोऽञ्च तेश्चनम् भवति शावनप्सुटि परे नै धादे ॥

इस सूत्रमें यह विधान है कि जिसका उक (उ+क) इत्संज्ञा वाला हो तिसको और अञ्चधातु को भी नम् हो जाता है शि और नपुंसुट् परे होते हुए अपितु धपादियों को नहीं होता तिस कारण से अत्र भी आदित होने से नम् हुआ (मित्या दमथाद्यम पमा भवति) इस कथन से ऐसे रूप सिद्ध हुए यथा (अरिहमनत् + अरुहमनत् + अरहमनत्) फिर (अमाचित) इस कथन से मकार मकार को इत्संज्ञा हुई पुनः दाय रूप (अरिहनत्) इत्यादि ऐसे रहे फिर—

व्यञ्जनाददन्ते ॥ शा० अ० ८ पा० ४ सू० २३९ ॥ व्यञ्जनान्ताद्धातोरन्ते अकारो भवति ।

इस सूत्र में यह विधान है कि व्यञ्जनान्त (हलन्त) धातु के अन्त में अकार का आगम होता है तब इस अकार स्वरान्त हुआ तो इस प्रकार रूप बने यथा—(अरिहन्त, अरुहन्त, अरहन्त) इति ॥

शाकटायन व्याकरण के इस सूत्रसे चतुर्थी विभक्ति के बहुवचन भ्यस् प्रत्ययकीअप्राप्ति थी, किन्तु —

चतुर्थ्या षष्टी ॥ प्रा० व्या० अ०८ पा० ३ सू० १३१ ॥ चतुर्थ्या स्थाने षष्टी भवति ।

प्राकृत व्याकरण के इस सूत्र से चतुर्थी विभक्ति के स्थानोपरिषष्टी विभक्ति हुई, तब (अरिहन्त) शब्द को षष्टी का बहुवचन आम् प्रत्यय होने से (अरिहत+आम्) ऐसे रूप होगया पुनः —

जस् शस्ङसित्तोदोद्वामिदीर्घ ॥ प्रा० अ०८ पा० ३ सू०११ ॥एषु अतो दीर्घो भवति ॥

इस सूत्र से अरिहत शब्द के तकार का अत् दीर्घ होजाने से (अरिहंता+आम्) ऐसे बन गया तदनन्तर —

टा आमोर्णं ॥ प्रा० अ० ८ पा० ३ सू० ६ ॥ अत परस्य टाइत्येतस्य षष्टी बहुवचनस्य च आमोणो भवति ॥

इस सूत्र से आम् प्रत्यय को णकारादेश होगया तो (अरिहंता +ण) ऐसे रूप बन गया, तत्पश्चात् —

क्त्वा स्यादेर णस्वोर्वा ॥ प्रा० अ० ८ पा० १ सू० २७ ॥क्त्वाया स्यादीनांच योणसूतयोरनुस्वारो ऽन्तोवाभवति ॥

इस सूत्र से णकार को विकल्प से अनुस्वार भी हो जाता है तब एक पक्ष में (नमोअरिहंताणं+नमोअरुहंताणं+नमोअरहंताणं) और द्वितीय पक्ष में (नमोअरिहंताण+नमोअरुहंताण+नमोअरहंताण) इत्यादि तीन प्रयोग इस प्रकार सिद्ध हुए ॥

टा आमोर्ण ॥ प्रा० व्या० अ०८ पा०३ सू०६।

इस सूत्र से पूर्ववत् आम् प्रत्यय को णकारादेश हुआ यथा(सिद्ध +ण) फिर —

जस् शस् ङसित्तो दोद्दामि दीर्घ. ॥ प्रा० व्या० अ० ८ पा० ३ सू०१२ ॥

इस से सूत्र प्राग्वत् सिद्ध शब्द का अकार दीर्घ हो गया जैसे (सिद्धा+ण)पश्चात्।

क्त्वास्यादेरणस्वोर्वा ॥ प्रा०अ०८ पा०१ सू०२७ ॥

इस सूत्र से णकार को विकल्प से अनुस्वार हो गया तब परि पक्करूप (नमो सिद्धाणं) वा (णमो सिद्धाण) ऐसे सिद्ध हुए।

अपितु "सिद्ध"शब्द विधौ शास्त्रे माङ्गल्ये च

इस धातुसे भी बन जाता है किन्तु अत्र विधिविधान पूर्ववत् ही है।

॥ इति सिद्धाणं पदकी साधनिका ॥



# ॥ अथ आचार्य शब्द की साधनिका ॥



नमस् शब्द पूर्ववत् ही सिद्ध होता है अतः आचार्य शब्द आङ् उपसर्ग मर्यादा युक्त अर्थ में जो व्यवहृत है सो पूर्व होने से चुर गति भक्षण्योः धातु को कृदन्त का ण्यण् प्रत्यय करने से आचार्य शब्द बनता है जैसे कि (आ+चर्) ऐसे रूप है पुनः—

ण्यण् ॥ शा० व्या० अ० ४ पा० ३ सू० ६ ॥

धातोर्ण्यण् प्रत्ययो भवति ॥

इस सूत्र से आङ् पूर्वक चर् धातु को ण्यण् प्रत्यय हो गया, फिर यथाविधि अर्थात् णकार णकार की इत्संज्ञा होने से लिंग का लोप

है अपितु ङ्कार की जो इत्संज्ञा होती है तब (आङ्+चर्+ण्यम्) ऐसे रूप से (आ+चर्+य) ऐसे रूप शेष रहा फिर :—

ञ्णितस्यस्याः ॥ शा० अ० ४ पा० १ सू० २३० ॥
धातो रुपान्त्यस्यात् आद्भवति । ञितिणिति च प्रत्ययेपरे ॥

इस सूत्र में यह विधान है कि जिस प्रत्यय का ञ्ण् लोप हो गया होतो धातु के उपान्त (अन्त्यस्यसमीपमुपान्त्यम्) अत् को आत हो जावे, इस रीत्यनुसार उपान्त चकार के अत् को आत् हुआ जैसे.—

(आ+चार्+य) पुन (अनच्कशब्दरूपपर वर्ण माश्रयेत्) ॥

इस वाक्य से ऐसे शब्द बन गया, यथा (आचार्य) फिर —

नमस् शब्द पूर्व करने से तथा नमस्कारार्थ में चतुर्थी विभक्ति का बहु वचनान्त होने से ऐसे सिद्ध हुआ, (नम आचार्येभ्यः) इति ॥

अब प्राकृत में इस के रूप बनाकर दिखाते हैं उपसर्ग, धातु, प्रत्यय यह तो सर्व प्राग्वत ही है अपितु आचार्य शब्द के चकार के वास्ते प्राकृत के व्याकरण में यह सूत्र प्रति पादन किया गया है जैसे कि —

आचार्येचोच्च ॥ प्रा० अ० ८ पा० १ सू० ७३ ॥
आचार्य शब्दे चस्यात् इत्वम् अत्वचभवति ॥

अर्थात आचार्य शब्द के चकार को अत् इत् यह दो आदेश होते हैं पुनः—

ऐसे रूप हुए, यथा, (आचर्य) आचिर्य) पश्चात्—

क–ग–च–ज–त–द–प–य–वा प्रायोलुक् ॥
प्रा० अ० ८ पा० १ सू० १७७ ॥

स्वरात्परेषामनादि भूतानामसंयुक्तानांकग च जतदपयवानां प्रायोलुग् भवति ॥

इस सूत्र से (भाचर्य) ऐसे रूप के भी चकार का लोप होगया, जैसे (भामर्य) (भादर्य) फिर ,—

अवर्णोयश्रुति ॥ प्रा० व्या० अ० ८ पा० १ सू० १८० ॥ कगचजेत्यादिनालुकिसति, शेष. अवर्ण अवर्णात्परोलघुप्रयत्नतरयकार श्रुति र्भवति ॥

इस सूत्र में यह पणन है कि जिसके क ग च त द प य इत्यादि लोप हो गए हों। शेष जो भकार रहजाये, मो उस के स्थान पर यकार भी हो जाता है सो इसी नियम से इस स्थान में शाप भकार के स्थानोपरि यकारादेश होगया, तब ऐसे रूप हुए (भामर्य) (भायर्य) (भादर्य) पुनः—

स्याद्भव्यचैत्यचौर्यसमेषुयात् ॥ प्रा० अ०८ पा० २ सू० १०७॥ स्यादादिपुचौर्य शब्देन समेषु-संयुक्तस्य यात् पूर्वइद् भवति ॥

इस सूत्र में यह कथन है कि स्याद भव्य चैत्य चौर्य इत्यादि शब्दों में द्विव शब्द से पूर्व इत् हो जाता है इसी स्याय म रेफ यकार के योग अर्थात् द्वित्व होने से रेफ का इत होने से ऐसे रूप हुआ, ( भायरिय ) पुनः षष्ठी का बहु वचन भाम् प्रत्यय हुआ, तो (भाय रिय+भाम् ) ऐसे रूप हुआ पुनःभाम् को (टा आमोर्णः) इस सूत्र से भाम् को णकार होजाने से (भायरिय+ण) हुआ, पश्चात् ,—

(जस् शस् ङसित्तोदोद्दामि दीर्घः)

इस सूत्र से पूर्व स्वर दीर्घ होगया, यथा (भायरिया+ण) पुनः—

(कृस्माद्यादेर्णस्योर्वा) इस सूत्र से णकार का विकल्प से अनु-स्वार हो गया, फिर परिपक्वरूप ऐसे हुए (नमो आयरियाणं) वा (नमो आ यरियाणं) वा (नमो आइरियाण )तथा (अर्णोवयश्रुति) इस सूत्र से यकार को वकार भी हो जाता है तब (आयरिव) ऐसा रूप बना, किन्तु —

अतोरिआररिज्जरीअ ॥ प्रा० अ० ८ पा० २ सू० ६७॥ आश्चर्येअकारात्परस्यर्यस्यरिअ अर रिज्ज रीअइत्येते आदेशा भवन्ति ॥

इस सूत्र को अत्र प्राप्ति नहीं है और शेष कार्य प्राग्वत् ही है ॥

॥ इति आयरियाण शब्द की साधनिका ॥

---

## ॥ अथ उपाध्याय शब्दकी साधनिका ॥

उप और अधि उपसर्ग पूर्वक इङ् अध्ययने धातु को घञ् प्रत्य प्राप्त हो कर उपाध्याय शब्द बनता है जैसे कि (उप+अधि+इङ्) ऐसे स्थित है पुनः—

इङः । शा० अ० ४ पा०४ सू० ४॥इङोऽकर्तरि घञ् भवति । अध्याय । उपाध्याय ।

इस सूत्र से इङ् अध्ययने धातु को घञ् प्रत्यय की प्राप्ति हुई तब (उप+अधि+इङ्+घञ्) ऐसे बना पश्चात् ङ् घ् ञ् इन की इत्संज्ञा होने से लोप हुआ और शेषः—(उप+अधि+इ+अ) ऐसे हो रहा, अपितु अकार की इत्संज्ञा होने से—

आरैचोऽक्ष्वादे । शा०अ०२पा०३सू०८४॥ प्रकृतेरचा मादेश्च आ आर् ऐच् इत्येते आदेशा भवन्ति ञिति णिति च तद्धिते प्रत्यये परे ॥

इङ् धातु को इकार को इस सूत्र से ऐकार हो गया पुनः—
(उप+अधि+ऐ+अ) ऐसे प्रयोग हुआ फिरः—

एचोऽच्य यवायाव् ॥ शा० अ०१ पा०१ सू०६९।
एचः स्थानेयथा सङ्ख्य अय् अव् आय् आव् इत्येते आदेशा भवन्ति अचि परे ॥

इस सूत्र से ऐकार के स्थान में आय् होने से (उप+अधि+आय्+अ) ऐसा प्रयोग बना तो (अव्यक्त शब्द रूप पर पण आश्रयेत) इस वचनानुसार (उप+अधि+आय) ऐसे रूप बन गया फिरः—

दीर्घ ॥ शा०अ०१ पा०१ सू०७७॥
अक स्थानेपरेणाचा सहितस्य तदासन्नो दीर्घो नित्य भवत्यचि परे । यथा दण्ड अग्र दण्डाग्र ॥

इस सूत्र से उप उपसर्ग के पकारका अकार और अधि उपसर्ग के आदि का अकार उभय मिलकर दीर्घ होने से (उपाधि+आय) ऐसे रूप बना पुनः—

अस्वे । शा० अ० १ पा०१ सू० ३ ॥
इकः स्थाने यणादेशा भवति अस्वेऽचि परे स स अथवा इकः परोयञ् भवति अस्वेऽचि परे । दध्यत्र ॥

इस सूत्र से इकार को यकार हो गया तब (उपाध् य् आय) ऐसे रूप बना पुनः—

मनर्थ्कशब्देति वचन से(उपाध्याय) रूपहुआ, पुन' नमस्कारार्थ में

(शक्तार्थ वषण्नम स्वस्ति स्वाहा स्वधा हितै )

शाकटायन व्याकरण के इस सूत्र से चतुर्थी विभक्ति का बहुवचन भ्यस् प्रत्यय होने से तथा नमस् अव्यय पूर्व होनेसे (नमः उपाध्या ये भ्यः) ऐसा परिपक्व रूप संस्कृत भाषा में तो सिद्ध होगया किन्तु अब प्राकृत में किस प्रकार रूप बनता है सो देखिये। यथा (उपाध्याय) ऐसे स्थित है तब:—

ह्रस्व संयोगे ॥ प्रा० अ० ८ पा० १ सू० ८४ ॥
दीर्घस्य यथादर्शनं संयोगे परे ह्रस्वो भवति ॥

इस सूत्र से (उपा) का पकार ह्रस्व होगया तो (उपध्याय) ऐसे रूप बना पुनः—

साध्वस ध्य ह्यांझ ॥ प्रा० अ० ८ पा० २ सू० २६॥
साध्वसेसयुक्तस्यध्यह्ययोश्चझोभवति ॥

इस सूत्र से (ध्य) मात्र को झ हुआ फिर (उपझाय) ऐसा,प्रयोग बना तो :—

पोव' ॥ प्रा० अ० ८ पा० १ सू० २३१ ॥ स्वरात्प-
रस्यासयुक्तस्यानादेः पस्यप्रायोवो भवति ॥

इस सूत्र से पकार को वकार होजाने से ( उवझाय ) ऐसे रूप बना, पुनः—

अनादौशेषादशयोर्द्वित्वम् ॥ प्रा०अ०८पा०२सू०८९
पदस्यानादोवर्तमानस्यशेषस्यादेशस्यचद्वित्वभवति

इस सूत्र में यह वर्णन है कि आदि भिन्न आदेश रूप झकार के दो रूप होजाते हैं जैसे कि :—(उवज्झाय) पश्चात्।

द्वितीयतुर्य्ययोरुपरिपूर्वे ॥ प्रा०अ०८ पा०२ सू०९० ।
द्वितीयतुर्ययोर्द्वित्वप्रसङ्गेउपरिपूर्वोभवत द्वितीयस्यो परिप्रथमश्चतुर्थस्योपरितृतीय इत्यर्थ ॥

इस सूत्र में यह कथन है कि चतुर्थ वर्ण जो द्वित्व किया है सो पूर्ववत्तुर्य के स्थान में तृतीय वर्ण होजाता है। जैसे (उवज्झाय) पुनः आम् प्रत्यय करने से (उवज्झाय+आम ) फिर (टाआमोर्ण) इस सूत्र से आम् को णकार होगया सो (उवज्झाय+ण) ऐसे बना तदनन्तर (क्त्वास्यादेर्णस्वोर्वा) इस सूत्र से अनुस्वार होगया। यथा (उवज्झाय+णं) पुनः—( जस्शस्ङसित्तोदोद्वामिदीर्घः ) इस सूत्र से यकार दीर्घ होगया। तब (नमोउवज्झायाणं) (नमोउवज्झायाण) ऐसे दो रूप सिद्ध हुए अर्थात् जो श्रुत विद्या के पढ़ाने वाले हैं तिन को नमस्कार हो॥

॥ इति उवज्झायाणं पद की साधनिका ॥



# *अथ नमोलोए सव्वसाहूणं शब्दकी साधनिका*



नमस् अव्यय पूर्ववत् हो है अपितु "लोक" शब्द के धातु को :—

णवुत्रजिल्हादिभ्यश्च । श्रा० अ०४ पा० ३ सू० ८५।
धानालिहादिभ्यश्च णवुल् अच प्रत्ययाः भवन्ति णचायिनो॥

इस सूत्र से अच् प्रत्यय करके लोक शब्द बना, फिर सप्तमतय (लोके) ऐसा पाठ हुआ। फिर :—

कगचतदयवांप्रायो लुक् ॥ प्रा० अ० ८ पा० १ सू० १७७॥स्वरात्परेषामनादिभूतानाम संयुक्तानां कगचतदपयवाना प्रायोलुग् भवति॥

इस सूत्र से ककार का लोप होने से शेष पकार अर्थात् (छोप) ऐसे प्रयोग हुआ, फिर *सव शब्द को:—

सर्वत्रलवरामवन्द्रे ॥ प्रा० अ० ८ पा० २ सू० ७९ ॥ वन्द्र शब्दादन्यत्र लवरासर्वत्र संयुक्तस्योर्ध्वमधश्चस्थितानांलुग् भवति ॥

इस सूत्र से संयुक्त रेफ का लोप होगया जैसे (सव) भवितु (अनादौ शेषादेशयोर्द्वित्वम् ) इस सूत्र स शेष वकार द्वित्व हो गया यथा:—( सव्व ) अर्थात् (नमोलोएसव्व) रूप बना फिर (साध-साधससिद्धौ ) इस साध् धातु को:—

कृवापाजिमिस्वदिसाध्यशूभ्यउण्॥ शा० उणादि० पा० १ सू० १ ॥डुकृञ् करणे।वा गतिगन्धनयो ।पा पाने। जि अभिभवे। डुमिञ् प्रक्षेपणे । ष्वद् आस्वादने । साधससिद्धौ । अशूव्याप्तौ । एभ्योऽष्टधातुभ्यउण् प्रत्यय स्यात् ॥ साध्नोतिपरकार्यमितिसाधुः सज्जन॥

---

*सर्वनिघृष्वरिष्वलष्व शिवपद्मप्रह्वेष्वाअतन्त्रे ॥ उणादिसूत्र । पा० १ सू० १५३ ॥ सर्वादयोवन प्रत्ययान्तानिपात्यतेऽतन्त्रेऽकर्तरि स्रुगतौ। सर्वं, निरवशषम्॥

इस सूत्र से उण् प्रत्ययान्त होने से साधु शब्द सिद्ध हुआ, फिर।—

खघथधभाम् ॥ प्रा० अ० ८ पा०१सू०१८७॥
स्वरात्परेषामसंयुक्ता नामनादि भूताना खघथ
धभ इत्येतेषावर्णाना प्रायोहोभवति ॥

इस सूत्र से धकार को हकार होगया, तब (नमोलोपसव्वसाहु)
ऐसे रूप बना, पुनः—

षष्ठी का बहु वचन आम् प्रत्यय हुआ, तिस को (टा आमोर्णः)
इस सूत्र से णकार का आदेश हुआ, यथा, (नमोलोपसव्वसाहु
+ण) फिर —

(जस् शस् ङसित्तोदोद्वामिदीर्घ) इस सूत्र से पूर्व स्वर
दीर्घ होगया, यथा ,—

(नमोलोपसव्वसाहू+ण) पून —

(क्त्वास्यादेर्णस्वार्वा) इस सूत्र से णकार को विकल्प से अनु
स्वार हो गया, तब एक तथा शुद्ध प्रयोग (नमोलोपसव्वसाहूणं) वा
(नमोलोपसव्वसाहूण) ऐसे सिद्ध हुआ, अपितु अर्थ प्राग्वत् ही है॥

---

॥ इति नमोलोपसव्वसाहूणं पद की सापनिका ॥

## * यथोक्तरूपसमुच्चयः *

| | |
|---|---|
| १-(नमो अरिहताण) | (णमो अरिहताणं) |
| (नमो अरिहताण) | (णमो अरिहंताण |
| (नमो अरुहताण) | (णमो अरुहताण |
| (नमो अरुहताण) | (णमो अरुहताण) |
| (नमो अरहंताण) | (णमो अरहंताण) |
| (नमो अरहंताण) | (णमो अरहंताण) |
| २-(नमो सिद्धाण) | (णमो सिद्धाण) |
| (नमो सिद्धाण) | (णमो सिद्धाण) |
| ३-(नमो आयरियाण) | (णमो आयरियाण) |
| (नमो आयरियाण) | (णमो आयरियाण) |
| (नमो आयरिआण) | (णमो आयरिआणं) |
| (नमो आयरिआण) | (णमो आयरिआण) |
| (नमो आइरियाण) | (णमो आइरियाण) |
| (नमो आइरियाण) | (णमो आइरियाण) |
| ४-(नमो उवज्झायाण) | (णमो उवज्झायाणं) |
| (नमो उवज्झायाण) | (णमो उवज्झायाण) |
| ५-(नमो लोएसव्वसाहूण) | (णमोलोएसव्वसाहूण) |
| (नमो लोएसव्वसाहूण) | (णमो लोएसव्वसाहूण) |

# अथ चूलिका पञ्च पदों का माहात्म्य रूप गाथा।

एसोपंच नमोक्कारो, सव्वपावपणासणो।
मंगलाणंच सव्वेसिं, पढमं हवइ मंगलं॥

अर्थान्वय —(एसो) (एषः) यह (पंच) (पञ्च) पञ्च (नमोक्कारो) (नमस्कारः) नमस्कार रूप पद (सव्व) (सर्व) सारे (पाव) (पाप) पापों के (पणासणो) (प्रणाशनः) प्रणाशन हार हैं अर्थात् पापों के नष्ट करने वाले हैं (मंगलाण) (मंगलानां) मंगलीक हैं (च) (च) और अपितु आव्यय है (सव्वेसिं) (सर्वेषां) सर्वस्थाना परि पढे हुए (पढमं) (प्रथमं) प्रथम अर्थात् दध्यादि पदार्थों स पूर्व (हवइ)(भवति) होता है (मंगलं) (मङ्गलम्) मङ्गलीक॥

भावार्थ —इस महा मन्त्र के पाञ्च ही नमस्कार रूप पद सर्व पापों के नाश करने वाले हैं तथा मंगलीक और सर्व स्थानोपरि पठन किये हुए दध्यादि पदार्थों से भी पहिले मंगलीक हैं क्योंकि अनंत गुण युक्त महा मन्त्र है॥

---

## ॥ अथ ओम् शब्द निर्णयः ॥

---

प्रियसुज्ञ पुरुषो—पाञ्च पदों का ही बीज रूप ओम शब्द बनता है जैसे कि—

## ॥ गाथा ॥

अरिहंता असरीरा, आयरियउवज्झाया।
मुणिणोपञ्चक्खर निप्पण्णो ओंकारो पचपरमेट्ठी॥

अर्थान्वय,— (अरिहंता) (अर्हन्तः) अर्हन् शब्द का आद्यवर्ण अकार है (असरीरा) (अशरीराः) अशरीरी शब्द जोकि सिद्ध पद का ही वाचक है तिसका भी आद्य वर्ण अकार है पुन (आयरिया) (आचार्या) आचार्य पद का आद्यवर्ण आकार है तथा (उवज्झाया) (उपाध्यायाः) उपाध्याय पद का आद्यवर्ण उकार है और (मुणिणो) (मुनिनः) मुनि पद का आद्यवर्ण स्वर रहित अर्थात व्यञ्जन रूप मकार है इन पाञ्चों को एकत्र करना (पञ्चक्खर) (पञ्चाक्षर) पांचा क्षर जैसे कि (अ + अ + आ + उ + म्) (निप्पन्नो) (निष्पन्नः) निष्पन्न (ओंकारा) (ओंकारः) ओम् शब्द है सो (पच परमेट्ठी) (पच परमेष्ठि) पचपरमेष्ठि का ही वाचक है ॥

भावार्थ—पांच पदों में से पूर्व के दो पदों के आद्य वर्ण अकार हैं तृतीय पद का आद्यवर्ण आकार है तथा चतुर्थ पद का आद्य वर्ण उकार है और पञ्चवें पद का आद्यवर्ण मकार है अब पांचों की एकत्रता से ,—

(अ + अ + आ + उ + म्) ऐसा प्रयोग स्थित है पुनः—

दीर्घः ॥ शा० अ० १ पा० १ सू० ७७ ॥
अक स्थाने परेणाचा संहितस्य तदासन्नो दीर्घो नित्य भवत्यचि परे ॥

इस सूत्र से अकार दीर्घ होगया, तब (आ + आ + उ + म्) ऐसे रूप हुआ, तो —

ओमाङिपर ॥ शा० अ० १ पा० १ सू० ८६ ॥
अवर्णस्य स्थाने साचः परोऽजादेशो भवतिओं शब्दे आङादेशेचपरे ।

इस सूत्र से आचार्य पद का आकार पर रूप होगया तब *शेष (आ+उ+म्) ऐसे रहा ॥

इकोचेङ् ॥ शा० अ०१ पा०१ सू०८२ ॥
अवर्णस्यस्थानेपरेणाचासहितस्यक्रमेण एङ् अर्
इत्यादेशाभवन्ति इकिपरे ॥

इस सूत्र से अवर्ण उवर्ण एकत्र होने पर ओकार होगया। तब ऐसे रूप हुआ।

जैसे कि —(ओ+म्) पुनः —

मम्मोहलिनो ॥ शा० अ० १ पा०१ सू० १११ ॥
ममागमस्यपदान्तस्यच मकारस्य परस्त्रोऽनुनासिकोऽनुस्वारश्चपर्य्यायेण भवति हलिपरे।

इस सूत्र से मकार जो स्वर रहित व्यञ्जन रूप है तिस का अनुस्वार होगया। तब (ओं) ऐसे रूप बन गया। पुनः—

ओम प्रारम्भे ॥ शा० अ०२ पा०३ सू०२१ ॥
प्रारम्भेवर्तमानस्याम प्लुतोवाभवति ॥
ओ३म् ऋषभपवित्रम्। ओ३म् श्री शान्ति
रस्तु सुखमस्तु। प्रारम्भेति किम् ओम् इत्यादि ॥

इस सूत्र में यह विधान है कि प्रारम्भ(आदि)में वर्तमान ओम्

---

* किसी २ व्याकरण का ऐसा भी लेख है यथा—

श्लोक—अदीर्घोदीर्घतांयाति, नास्तिदीर्घस्यदीर्घता।
पूर्वदीर्घस्वरंदृष्ट्वा,परलोपोविधीयते ॥१॥

विकल्प से प्लुत हो जाता है ॥

उक्त सूत्रों से ओम् शब्द पञ्च पद का ही वाचक सिद्ध हुआ ॥

इस लिये विद्वानों ने ओम् शब्द को पांच पदों का बीज माना है।

॥ इति शुभम ॥

॥ इति महामन्त्र तत्त्व प्रकाशः समाप्तः ॥

---

श्लोक –जानुंप्रदक्षिणीकृत्य, नद्रतनविलम्बितम् ।
अङ्गलिस्फोटनकुर्यात् सामात्रेतिप्रकीर्तिता ॥१॥
चटकोरौत्येकमात्र द्विमात्रंरौतिवायस ।
त्रिमात्रतुशिखीरौति ह्रस्वदीर्घप्लतक्रमात्॥ २॥
॥ इति ॥

जिन के महान् परिश्रमका फल आप लोगों की दृष्टि गोचर होरहा है। अपि तु शोक से कहना पड़ता है जिन आचार्यों ने आप लोगों पर इतना परोपकार किया किन्तु आप लोगों ने उन के अमूल्य परिश्रम का फल कुछ भी न दिया शोक !!

भला क्या आप लोगों ने उनके नाम की कोई संस्था स्थापन करी ? क्या आप लोगोंने उन आचार्यों के रचित पुस्तकों को पढ़ा ? या उनका पुनरुद्धार किया ? कुछ भी नहीं तो क्या यह शोक का स्थान नहीं है ? अवश्य है ॥

भला आप दूर की बात आगे दीजिये। किन्तु समीप काल को लीजिये। उन्हीं आचार्यों में से एक महान् आचार्य परम जैनोद्योत करने वाले जिन्हों ने अनेक ही कष्ट सहन करके इस पवित्र जैन धर्म का स्थान २ प्रचार किया फिर पाखंड मत को पराजय किया पंजाब देश में जिन्हों ने विशेष करके जैनधर्म का प्रचार किया। सत्य मार्ग भव्य जनों को युक्ति पूर्वक बतलाया। ऐसे महान् गुणों के धारक श्रीमद् आचार्य अमर सिंह जी महाराज हुए हैं। तो भला आप लोगों ने उनका नाम चिरस्थायि बनाने का क्या प्रयत्न किया शोक।' ऐसे परोपकारी महात्मा के नाम से कोई भी संस्था न हो ॥

देखिये विशाल हृदय के धारक महान् आचार्य की दया इस हुण्डावसर्प्पिणी काल के प्रभाव से मिथ्यात्वकी सदैवकाल ही वृद्धि है इसी कारण से कितनेक अज्ञात जन यह कहने लग गये थे कि गृहस्थों लोगों को सूत्र पठन करने नहीं कल्पते हैं क्योंकि उन लोगों के मन में यह विचार था कि यदि गृहस्थ लोग भी सूत्र पठने लग जावेंगे तो उस का फल हमारे लिये शुभ न होगा इसलिये यह लोग सूत्र के पठन का गृहस्थ लोगों को निषेध करते थे ॥

अपितु उक्त विशाल हृदय महर्षिने सूत्रों द्वारा यह सिद्ध किया कि अर्हन् ज्ञान के चार ही संघ अधिकारी हैं चार ही संघ योग्यता धारण करते हुए सूत्रों को पढ़ सकते हैं। सो देखिये उक्त महर्षि ने कैसो

दया आप लोगों पर की है। कि आप लोग शास्त्र भली प्रकार से पढ़ सके हैं। फिर और भी देखिये उक्त महात्मा के परिश्रम का फल इस पञ्जाब देशमें जिनके सत्योपदेश के द्वारा अनुमान १०० साधु ६० या ७० आर्यों के अनुमान स्थान २ में जैन धर्म का प्रचार कर रहे हैं और भव्य जीवों का अर्हन् के उपदेश के द्वारा सम्यक्त्व लाभ दिया रहे हैं सो यह सर्व श्रीमन् आचार्य अमरसिंह जी महाराज के परिश्रम का ही फल है जिस प्रकार उन महात्माओं ने हमारे ऊपर दया भाव किया है ॥

इसी प्रकार हम भी उक्त महात्मा के नामो परि कोई पवित्र धर्म कार्य करें जिस के करने से हम अऋणीन होवें सो वह कृत्य यह है स्थान २ उन के नाम से धर्म मर्यादें स्थापन करें जैसे कि अमर जैन पाठशाला अमर स्कूल, अमर हाईस्कूल अमर कोलिज, अमर पुस्तकालय, अमर औषधालय, अमर जीव दया फंड, अमर विधवा श्रम, अमर अनाथाश्रम, अमर गुरुकुल अमर प्रचारक आश्रम, अमर धर्मशाला, अमर न्यायशाला अमर विद्याशाला, अमर सर्व हितैषी सस्था इत्यादि आश्रम उक्त महर्षि के नामों परि स्थापन किये जावें तो हम ऋण से उत्तीर्ण हो सक्ते हैं ॥

इसीलिये हमारी सर्व भ्रातृगणों से प्रार्थना है कि वे शीघ्र ही यथा आवश्यकता उक्तसंस्था स्थापन करें और हमारी इच्छा इस समय अमर जैन हाईस्कूल स्थापन करने की है सो हमें पूर्ण प्रकार से हमारे भ्रातृगण सहायता दें जिस करके हम शीघ्र ही उक्त संस्था से लाभ लेवें क्योंकि यह संस्था आप लोगों को अपने परमार्थ के नाम को अमर करने वाली और श्री भगवत् प्रणीत धर्म के प्रचार करने वाली है।

भवदीयानुचरो

श्रीमान् बाबू परमानंद जैन, बी०ए०एल०एल०बी०
वकील कसूर, वा लाला फत्तुराम(प्रियदर्शी) जैन लुधियाना

# अथ शुद्धि पत्रम् ।

प्रियसुज्ञ जनों ! पृष्ट ८ ३४ ८६ की जन्मकुण्डलियों में किञ्चित् मात्र अशुद्धियें रह गई हैं इस कारण से निम्न लिखित कुण्डलियों को अनुक्रमता से शुद्ध ज्ञात करना चाहिये । यथा :—

पृष्ट ८ की




पृष्ट ३४ की




पृष्ट ८६ की



| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| १ | १३ | परमा | करें |
| २ | ९ | पृथर्वे | गृहपर्वे |
| ३ | १४ | माकश | प्रकाश |
| ३ | ११ | दयेताम्बर | दवेताम्बर |
| ३ | १७ | जनमतोपर | जैनमतऊपर |
| ५ | १७ | भीभी | भी |
| ६ | ४ | है | हैं |
| ६ | ६ | हैं | है |
| ६ | ७ | शुशोभित | सुशोभित |
| ६ | १२ | कुस्म | कुसुम |
| ७ | २१ | गनिक | गणक |
| ७, | २१ | मपण | मपम |
| १० | १५ | पितकी | घितकी |
| १० | १३ | मृत | मुत |
| ११ | १८ | जिनक | जिनके |
| ११ | २० | क्षत्री | क्षत्रिय |
| १२ | १ | अप | आप |
| १२ | १२ | पञ्चम् | पञ्चम |
| १३ | १८ | सपक | स्पक |
| १४ | १ | परमारक | प्रमारक |
| १४ | १२ | रूप | रूपी |
| १५ | १४ | मिथ्यात | मिथ्यात्व |
| १५ | १४ | दे वीये | देजिये |
| १५ | १९ | परचा | चर्चा |
| १५ | २१ | परचा | चर्चा |

| पृष्ट | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| ११ | २ | वक्रिय | वक्रियं |
| ११ | ४ | सूत्रालसार | सूत्रानुसार |
| १७ | २ | ह | है |
| १७ | ४ | लगे | सवोदर |
| १८ | ११ | फिरोजपुर | फीरोजपुर |
| १८ | १३ | चौमास | चौमास है |
| २० | १७ | पज्य | पूज्य |
| २० | २३ | अमिष्ट चरण को | अमिष्टाचरण को |
| २१ | १४ | विर्कमाब्द | विक्रमाब्द |
| २१ | २५ | क | के |
| २२ | १२ | ।क | कि |
| २४ | १२ | करकि | करि कि |
| २४ | १९ | सत्र | सूत्र |
| २६ | २२ | ज्ञाति के | ० |
| २७ | ११ | पञ्चम | पञ्चम |
| २८ | २४ | पश्चात् ॥ | पश्चात् |
| २९ | ४ | कष्वोरी | कचौरी |
| ३० | १३ | कशर | केशर |
| ३० | २५ | जैन समाचार | जैन समाचार |
| ३६ | २१ | प्रकृत्य | प्रकृति |
| ” | २२ | जसे | जैसे |
| ३६ | २६ | छद | छेद |
| ३७ | ११ | मिथ्यात | मिथ्यात्व |
| ३७ | २१ | जीका | जीर्णो |
| ३८ | ५ | चातराहार | चतुराहार |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| ५१ | २५ | वृटेरय | वृटेराय |
| ५७ | ७ | तपगच्छ | तपागच्छ |
| ” | १८ | भोसवाल | भोसवाल |
| ५८ | १५ | वटेराय | वृटेराय |
| ” | १८ | स | से |
| ” | १९ | सस | जैसे |
| ५९ | २ | पूर्वोक | पूर्वोक्त। |
| ” | २ | कितमहा | कितमे ही |
| ” | २३ | साघू | साघु |
| ” | २५ | कहसक | कहसकते |
| ६० | १३ | पजन | पूजन |
| ६० | २४ | भगवम | भगवान् |
| ६१ | १ | महिसा | महिंसा। |
| ६१ | २० | सर्भो | सर्भो |
| ६१ | २० | पर्ण | पूर्ण |
| ६२ | १० | पज्य | पूज्य |
| ६३ | १० | कपूर | कपर |
| ६३ | २१ | हुं | हैं |
| ६५ | २ | लस | लघ |
| ६५ | ९ | वद्यत | वमृत |
| ६६ | १ | पों | को |
| ६६ | २१ | को | को। |
| ६७ | २ | भार | और |
| ६७ | १७ | लिख्वते | लिखते |
| ६७ | २१ | गमस्कार | नमस्कार |

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| ८६ | ८ | ११क | ११के |
| ८७ | ७ | ^ | है |
| ८८ | १ | लन; | लैन |
| ८९ | ५ | छिखिने | छिखने |
| ८९ | २३ | आत्मराम | आत्मारास |
| ९० | २१ | आयहें | आयचे |
| ९१ | १२ | के | 'के' |
| ९१ | १९ | होगया | होगये |
| ९२ | ३ | होवगा | होवेगा |
| ९२ | ७ | छिष्ट | छिष्टें |
| ९२ | ७ | जम | जैम |
| ९४ | १७ | पश्चान | पश्चात |
| ९५ | १७ | पर्मत् | पर्वत |
| ९९ | ३ | जिनक | जिनके |
| ९९ | ९ | लोगो | लोगों |
| ९९ | १६ | षष्टम् अष्टम् | षष्टम अष्टम |
| १०० | ३ | ह | है |
| १०० | १३ | श्रीवान् | श्रीमान् |
| १०१ | २१ | होवेगे | होवेंगे |
| १०२ | ५ | ह | है |
| १०३ | ८ | करमेंसे | करमेसे |
| १०४ | ४ | को | की |
| १०४ | ५ | मर्हन | मर्हन् |
| १०४ | २६ | सम | सन |
| १०५ | २१ | लग | लगे |

| पृष्ट | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| १०७ | १२ | थ | थे |
| ,, | १५ | ह | हैं |
| ,, | २२ | म | में |
| १०९ | २४ | कुचन्नवोले | कुचक्षवाले |
| १११ | २१ | नही | नहीं |
| ११२ | १ | घटचाक्र | षट्चक्र |
| ,, | २७ | मार्याप | मार्यावि |
| ११३ | ४ | सम्मस्वानुमार | सम्मन्यनुसार |
| ११३ | ४ | १९५२ | १९५१ |
| ,, | ६ | गमायमच्छेदिका | प्रर्याचिक्र |
| ,, | २३ | एसे | ऐसे |
| ११४ | ११ | प ँ पदा | पाँवदा |
| ,, | २५ | मतिपमा | मूर्तिपूजा |
| ११५ | २१ | नहीं हे | नहीं हैं |
| ११६ | ३ | मोतीरम | मोतीराम |
| ११६ | २१ | १९११ | १९१२ |
| ११७ | १४ | मृति | मूर्ति |
| ११८ | ४ | मैं | में |
| ,, | ५ | ए | ये |
| ,, | १३ | दोनों | दोनों |
| ,, | १८ | म | ह |
| ११९ | १९ | क | के |
| १२० | १९ | मूर्खो | मूर्तियों |
| १२१ | २० | पजा | पूजा |

| पृष्ट | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| १२२ | २ | सत्र | सूत्र |
| ,, | ३ | ओी | लोके |
| ,, | १० | र्मी | मी |
| ,, | १७ | अर्थात | अर्थात् |
| ,, | २० | चत्य | चैत्य |
| ,, | २१ | शाब्द | शाब्द |
| ,, | २१ | करणो | करनी |
| ,, | २३ | चत्य | चैत्य |
| ,, | २३ | चत्य | चैत्य |
| ,, | २५ | मूनि | मूर्ति |
| १२३ | ८ | क | के |
| १२४ | ४ | अनक | अनेक |
| १२५ | ३ | १०३३ | १०६३॥ |
| ,, | ६ | ॆणु | रेणु |
| १२६ | २४ | तृतीय | तृतीय |
| १२७ | २४ | कमियाआर | कमियाओर |
| १३० | १ | सत्र | सूत्र |
| १३१ | २७ | पजा | पूजा |
| १३२ | १२ | हातावे | होता है |
| १३३ | १९ | आप | औप |
| १३५ | ८ | शाटायन | शाकटायन |
| १३३ | २३ | पपह | पपह |
| १३७ | २१ | एसे | ऐसे |
| १३९ | ४ | लोफ | लोके |
| १४० | ११ | मौर | मौर |

| पृष्ट | पंक्ति | अशुद्धि | शुद्धि |
|---|---|---|---|
| १४२ | ३ | सम | सूम |
| १४३ | १३ | स० | सू० |
| १४३ | १५ | म् | म् |
| १४७ | ८ | यत् | यत् |
| १४८ | ३ | इससेसम | इससबमे |
| १५० | २१ | दसे | 'देसे |
| " | २२ | पुण मामक्रो | पुण' |
| १५१ | १ | का | को |
| " | १ | (मपर्णयप्रभृति) | (मयर्णयप्रभृति) |
| १५३ | १८ | दाजाम | दोजामें |
| १५५ | ५ | धाम्र | धाम्र |
| " | ६ | सव | मव |
| १५५ | १० | ऽपाइया | ओपाइयायो |
| १५६ | १२ | पुना | पुना |
| १५९ | १३ | मोर | और |
| १६० | १८ | सम | सूम |

